14. सर्वदुर्गतिपरिशोधनम्[1]
15. दुर्गतिपरिशोधनी[2]
16. सर्वदुर्गतिपरिशोधन[3]
17. सर्वदुर्गतिपरिशोधन[4]
18. सर्वदुर्गतिपरिशोधनतेजोराजस्य तथागतस्यार्हतः सम्यक्सम्बुद्धस्य कल्पैकदेशः[5]
19. दुर्गतिपरिशोधनधारणी[6]
20. दुर्गतिपरिशोधनसमाधि[7]
21. दुर्गतिपरिशोधनमुखाख्यानप्रथमनामसमाधि[8]
22. दुर्गतिपरिशोधनादिसंग्रह[9]
23. दुर्गतिपरिशोधनम् अपरिमितायुसूत्रं च[10]
24. सर्वदुर्गतिपरिशोधनस्य कल्पैकदेशः[11]
25. सर्वदुर्गतिपरिशोधन[12]
26. सर्वदुर्गतिपरिशोधन[13]

---

1. The Journal of the Royal Asiatic Society of Great-Britain and Ireland, (New Series) Vol.VIII, p. 39, N0 50.
2. वहीं- सं० 51, पृ० 40.
3. Catalogue of Indian Manuscripts, Part-I, Russian Academy of Sciences, Petrogard, 1918, N0. 301 (II), p. 282.
4. वहीं- सं० 302, पृ० 284.
5. Catalogue Des Manuscripts Sanskrit et Tibetans De La Societe Asiatique, Par. Jean Filliozat, (Journal Asiatique 1941-1942) N0-12, p. 15; N0 14, p. 29.
6. A Catalogue of the Buddhist Tantric Mss. in the National Archives of Nepal and Kesar Library, by-Mitutoshi Moriguchi, Tokyo, 1989, N0, 226, p. 56.
7. वहीं- सं० 227, पृ० 56.
8. वहीं- सं० 228, पृ० 56.
9. वहीं- सं० 229, पृ० 58.
10. वहीं- सं० 230, पृ० 58.
11. वहीं- सं० 554, पृ० 130.
12. Catalogue of Buddhist Sanskrit Manuscripts in University Library Cambridge-C Bendall, 1883. Add. 1376, 1378, p. 78; Add. 1384, p. 81; Add. 1416, p. 94; Add. 1623, p. 142.
13. Catalogue of the Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library- S. Matsunami, Tokyo, 1965, N0. 446, 447, 448, p. 159, N0. 449, p. 160.

27. सर्वदुर्गतिपरिशोधनधारणी[1]
28. सर्वदुर्गतिपरिशोधनराजस्य[2]......
29. दुर्गतिपरिशोधनसमाधि[3]
30. सर्वदुर्गतिपरिशोधन[4]
31. आर्यसर्वदुर्गतिपरिशोधनराजस्य कल्पैकदेशम्[5]
32. दुर्गतिपरिशोधनमण्डलसाधन[6]

इस सम्बन्ध में और अधिक सूचनाएं मात्सुनामी की सूची पृ० 276, 'धी:' अंक 13, पृ० 76 तथा र्‌युजो यमादा की पुस्तक *A Bibliographical Survey of Buddhist Sanskrit Texts,* पृ० 125, सं 70,71 पर भी देखी जा सकती हैं ।

## सर्वतथागततत्त्वसंग्रह एवं दुर्गतिपरिशोधन पर आधुनिक शोध एवं अध्ययन

सर्वतथागततत्त्वसंग्रह, सर्वदुर्गतिपरिशोधनतन्त्र एवं अन्य योगतन्त्र से सम्बद्ध ग्रन्थों का प्रकाशन एवं इनके विभिन्न पक्षों पर अध्ययन सम्बन्धी सामग्री के संकलन के प्रसंग में अब तक अत्यल्प सामग्री की ही सूचना मिल पायी है, जो यहाँ दी जा रही है । चीन और जापान में तन्त्रों पर विशेषकर चर्यातन्त्र के महावैरोचनाभिसम्बोधितन्त्र और योगतन्त्र के तत्त्वसंग्रह का अधिक प्रभाव पड़ा है । इन्हीं दोनों तन्त्रों के आधार पर वहाँ तन्त्र का विकास हुआ है और करुणागर्भमण्डल और वज्रधातुमण्डल का निर्माण कर तन्त्र की अभिषेक-प्रक्रिया प्रचलित हुई है। जापान में इधर के वर्षों में बौद्धतन्त्रों पर वैज्ञानिक ढंग से अध्ययन एवं शोध कार्य हो रहा है । वहाँ के विद्वानों ने योगतन्त्र के विभिन्न पक्षों पर शोध कार्य सम्पन्न किया है । जापानी भाषा की अल्पज्ञता के कारण हम जापानी में हुये शोध कार्यों की अधिक सूचना नहीं दे पा रहे हैं । इस सम्बन्ध में किञ्चित् निर्देश हाजिमे नाकामूरा की पुस्तक *Indian Buddhism* (पृ० 321-330) में मिलता है ।

**Adrian, Snodgrass**

*The Matrix and Diamond World Maṇḍalas in Shingon Buddhism*, International Academy of Indian Culture, New Delhi and Aditya Prakashan (Śatapiṭaka Series 354-355), New Delhi, 1988.

---

1. वही- सं० 420, (VIII), पृ० 149.
2. वहीं- सं० 421 (III), पृ० 150.
3. The Institute for Advanced Studies of World Religions, New York, MBB-I-37.
4. वहीं- MBB-I-68
5. वहीं- MBB-II-16
6. वहीं- MBB-III-10

**Alex Wayman**

*Sarvarahasyatantram* (ed. Tib. Text)
Acta Indologica, Vol. VI, 1984, pp. 521-569.
(Studies of Mysticism in Honour of the 1150th Anniversary of Kobo Daishi Nirvāna).

**Alex Wayman and F.D. Lessing**

*Fundamentals of Yogatantra.*
Chapter in *Introduction to the Buddhist Tantric Systems*, pp. 215-249, Motilal Banarsidass, Delhi, 1978.

**Astley, Kristensen**

*Images and Permutation of Vajrasattva in Vajradhātumaṇḍala*, The Buddhist Forum, I, pp. 111-121, 1990.

**Hira Pal Gangnegi**

*Iconography of the Vajradhātu Vairocana at Tabo.* In : Tabo Sahasrābdi Smārikā, pp. 19-28, 1996, Published by Language and Culture Department, Shimla, H.P.

**Huntington**

*Caves 6, 6a and 7 are Identified as Possibly Related to the Doctrines of the Mahāvairocana and Sarvatathāgatatattvasaṁgraha-Sutra.*

(Article in progress according to Buddhist Research Information, 2/74, 12 Jan. 1979).

**Isshi Yamada**

*Sarvatathāgatatattvasaṁgraha* : A Critical Edition based on Sanskrit Ms. and Chinese and Tibetan Translation, Śatapiṭaka Series, International Academy of Indian Culture, New Delhi, 1980.

**Kimaiki, Tanaka***

— *Twenty Eight Kinds of Maṇḍalas of the Tattvasaṁgraha Found in the dpal ḥkhor chos sde,* Mikkyo Zuzo, Vol. 6, 1988. (Jap.)

— *On the Wall-paintings of the Deties of Vajradhātumaṇḍala of the Tholing Monastery and Tsaparang.* Mikkyo Zuzo, Vol. 11, 1992. (Jap.)

— *The Buddhist Sites of Tholing Monastery and the white Temple at Tsaparang : Their Present Condition and an Analysis of the Iconography of the Yogatantra.* Tibetan Studies, OSLO, 1994.

**Kanjin Horiuchi**

*Sarvatathāgatatattvasaṁgraha*, (Skt. Text)
Kōyasan Daigaku Gakuhō, Vol. 3,6,8 and Mikkyō Bunka, Nos. 90,91,97,98,103,104. (Ref. Indian Buddhism).

**Lokesh Chandra**

— *Sarvatathāgatatattvasaṁgraha*, (ed.)
Motilal Banarsidass, Delhi, 1987.

— *Comparative Study of the Tibetan, Japanese, Indonesian and Khotanese Maṇḍala of Tattvasaṁgraha,* In : H.N. Samtani and H.D. Prasad (eds.), *Amala Prajñā,* Aspect of Buddhist Studies, Prof. P.V. Bapat Felicitation Volume, Delhi, 1989, pp. 187-200.

— *The Indonesian Sanctury of Chandi Sewu as a Stereomorphic Vajradhātumaṇḍala,.* Indologica Taurinensia, 7, pp. 159-169, 1979.

— *Yogatantra Buddhism in Indonesia and its Bearing on the Borobudur,* Journal of the Ganganath Jha Kendriya Sanskrit Vidyapeeth, 35, pp. 1-73, 1979.

* [His M.A. Thesis also about Sarvatathāgatatattvasaṁgraha ].

**Lokesh Chandra and D.L. Snellgrove**

Sarvatathāgatatattvasaṁgraha, Facsimile Reproduction of a Tenth Century Sanskrit Ms. from Nepal, Śatapiṭaka Series-269, International Academy of Indian Culture, New Delhi, 1981.

**Leonard, W.J. Van Kuijp**

*Notes Apropos of the Transmission of the Sarvadurgatipariśodhanatantra in Tibet,* Studien Zur Indologie und Iranistik, 16, pp. 109-125, 1992.

**Nihom, Max**

*Studies in Indian and Indonesian Tantrism,* The Kuñjarakarṇadharmakathana and the Yogatantra, Vienna, 1994.

**Ono, Gemmyo**

*Śubhākarasiṁha's Ṛtasaṁgraha,* Proceeding of the Imperial Academy of Japan, Vol. 13, pp. 229-231, 1937.

**S.K. Pathak**

*Some Aspects of the Yogatantra in Buddhism,* In : *Bhāratīya Tantraśāstra* pp. 177-219, 1995, Central Institute of Higher Tibetan Studies, Sarnath.

**Shashibala**

*Comparative Iconography of the Vajradhātumaṇḍala and the Tattvasaṁgraha,* Aditya Prakashan, Delhi, 1989, (Rept.).

**Tajima, Ryūjun**

*The Seating Position of Buddha and Bodhisattva's in the Vajradhātumaṇḍala*, Young East. Vol. 8, N0. 3, pp. 61-84, 1939. SBJ. Vol. 3, pp. 93-109, (1941).

**Tadeusz Skorupski**

*Sarvadurgatipariśodhanatantra* (ed.)
Motilal Banarsidass, Delhi, 1989.

**Vajradhātumaṇḍalopāyikā Sarvavajrodaya**

Skt. Text and Japanese Translation, (Maṇḍalopāyikā based on Ch. I of Tattvasaṁgraha), A Society for the Study of Esoteric Buddhist Scriptures, Taisho University, Mikkyo Seiten Kenkyu Kai, Bulletin of Institute of Buddhist Studies in Taisho University, (Taisho Daigaku Sogō bukkyo kenkyusho nenpo), 9: 13-85, 1987.

**ठिनलेराम शाशनी**

**सर्वतथागततत्त्वसंग्रह : श्लोकार्धानुक्रमणी**, धी: 10, पृ० 56-89, दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना, सारनाथ, 1990.

**बनारसी लाल**

**वज्रधातुमहामण्डल**, धी: XII, पृ० 59-66, दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना, सारनाथ, 1991.

**वङ्छुग् दोर्जे नेगी**

**तन्त्रों का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद ( 6 )** धी: XI, पृ० 147-157, 1991 एवं धी: XII, पृ० 132-142, 1991, दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना, सारनाथ ।

•

# त्रिशरण गमन की व्यवस्था

-वङ्छुग् दोर्जे नेगी-

[त्रिशरणगमन आज बौद्ध समाज में मात्र कर्मकाण्ड रह गया है । त्रिशरण का स्वरूप, शिक्षा, प्राप्ति की सीमा आदि का विधिवत् ज्ञान नहीं होने से उसकी उपादेयता का भी ज्ञान नहीं होता है । इसके अभाव में कोई विनेयजन बौद्ध कहलायेगा या नहीं, सन्देह पैदा होता है । प्रस्तुत निबन्ध में आगम और शास्त्रों के आधार पर श्रावकयान, महायान और वज्रयान में प्रतिपादित शरण-गमन का स्वरूप और विशेषकर दीपंकर श्रीज्ञान द्वारा प्रतिपादित शरण-गमन के 15 अंगों का विवेचन किया गया है ।]

व्यक्ति जब रोग से ग्रस्त हो तो उसे स्वस्थ होने के लिये तीन तत्त्वों का सेवन करना अनिवार्य है । यथा—1. रोग का जांचकर्ता चिकित्सक, 2. रोग का साक्षात् प्रतिपक्ष औषधि और 3. रोगी का सहयोगी सेवक । उसी प्रकार प्राणियों को कर्म और क्लेश के रोग से स्वस्थ होने के लिए वैद्य रूपी तत्त्वज्ञाता बुद्ध, औषधि रूपी धर्म और धर्म के आचरण में सहायक अर्थात् सेवक रूप में संघ का सेवन अनिवार्य है । एक के भी अभाव में हम रोगमुक्त नहीं हो सकते । अत: शरण की संख्या तीन ही नियत है ।

**( क ) त्रिशरण :**

बुद्ध, धर्म और संघ यही तीन त्रिशरण कहलाते हैं । शरण का अर्थ है बचाव की जगह, आश्रय या रक्षास्थान । यहाँ बचाव का अभिप्राय लौकिक परेशानियों या दु:ख से बचने के लिए किसी बलशाली व्यक्ति की शरण में जाने के सदृश नहीं है, अपितु इस संसार को दु:खमय जानते हुए तथा उसमें पुन: पुन: जन्म लेकर दु:ख-दु:खता, विपरिणाम-दु:खता और संस्कार-दु:खता को भोगने से भयभीत होकर अर्थात् यह जगत् त्रिविध दु:खों का घर है— ऐसा जानकर उस संसार से पार उतारने या निकालने की क्षमता त्रिशरण में हैं— ऐसी श्रद्धा से युक्त त्रिशरण गमन का इच्छारूपी चैतसिक धर्म ही शरण गमन का स्वरूप है । त्रिशरण में जगत् से उद्धार करने का गुण देख उनके प्रति श्रद्धा और स्वयं उसकी प्राप्ति की अभिलाषा ही त्रिशरण का हेतु है ।

सामान्यत: त्रिशरण के दो भेद हैं, यथा— हेतुत्रिशरण और फलत्रिशरण । हेतु-त्रिशरण का तात्पर्य है बुद्ध का, धर्म का और संघ का स्मरण रखना । बुद्धत्व को, जिन्होंने पा लिया हो उस बुद्ध के, धर्म के और संघ के स्वरूप की शरण जाना ही हेतुत्रिशरण है । इसमें अतीत के सभी बुद्ध, संघ तथा आगम और अधिगमात्मक सभी धर्म आते हैं, उसकी शरण जाना होता है । संघ भिक्षुओं का समूह है, जो उक्त धर्म का पालन करते हैं, उनकी शरण जाना ।

फलत्रिशरण है स्वयं उन्हें पाने के लिए चल पड़ना अर्थात् तदर्थ साधना करना । यही वास्तविक त्रिशरण गमन है । हेतु त्रिशरण तो मात्र सहायक तत्त्व है, आलम्बन है, वास्तविक बुद्धशरण तो स्वयं बुद्ध बनने के लिए प्रवृत्त होना ही है । बुद्ध के जो गुण हैं, उन्हें अपने अन्दर पैदा करना ही शरणगमन है, धर्म अर्थात् निरोध और मार्ग का अनुशीलन करने के लिए प्रवृत्त होना ही धर्म की शरण है । आशय यह है कि धर्म को अपने अन्दर उत्पन्न करना । शैक्ष्य एवं अशैक्ष्य गुणों अर्थात् त्रिविध अधिशिक्षाओं को अपने में पैदा करना ही संघशरण है । इसीलिए तथागत बुद्ध ने कहा है—

**अत्ता हि अत्तनो नाथो को हि नाथो परो सिया ।**
**अत्तना हि सुदन्तेन नाथं लभति दुल्लभं[1] ।।**

अर्थात् अपना नाथ व्यक्ति स्वयं है कोई दूसरा नहीं । अपने चित्त के दमन से और क्लेशों के प्रहाण से बुद्धत्व की प्राप्ति हो सकती है । कोई परमपिता या कोई ऐसी अदृश्य शक्ति नहीं है, जो इच्छा अनुसार किसी को बुद्ध बना दे या इच्छा अनुसार नरक में फैंक दे । स्वयं अपने को धर्म में प्रवृत्त कराना होगा और जीवन में उसे उतारना होगा, तभी बुद्धत्व की प्राप्ति होगी, किसी की कृपा या प्रसाद से नहीं । इसीलिए धम्मपद में पुनः कहा है—

**तुम्हेहि किच्चं आतप्पं अक्खातारो तथागता ।**
**पटिपन्ना पमोक्खन्ति झायिनो मारबन्धना** ।। (20.4)

मैंने तुम्हें मात्र मोक्ष का मार्ग दिखाया है, लेकिन मोक्ष की प्राप्ति स्वयं तुम्हारे प्रयासों पर निर्भर है, तुम उसे प्राप्त करो या नहीं करो । बुद्ध तो मात्र मार्ग-दर्शक है । यदि बुद्धत्व की प्राप्ति करना चाहते हो तो मार्ग पर स्वयं तुम्हें ही चलना होगा । इसी प्रकार बुद्ध ने अन्यत्र कहा है—

**न क्षालयन्ति मुनयो जलेन पापम्**
**नैवापकर्षन्ति करेण जगद्दुःखम्**
**नैव च संक्रमते ।**

अर्थात् जैसे पानी से मल का प्रक्षालन किया जाता है, वैसे बुद्ध लोगों के पापों का प्रक्षालन नहीं करते । जैसे शरीर में प्रविष्ट कण्टक को हाथ से पकड़कर खींच लिया जाता है, वैसे वे जगत् के दुःखों का अपकर्षण भी नहीं करते । न तो बुद्ध का ज्ञान अन्य लोगों

1. धम्मपद 12.4, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 1982

में संक्रान्त ही होता है । अर्थात् वे अपना ज्ञान दूसरे लोगों में संक्रान्त नहीं करते । अपितु जिसका उद्धार करना चाहते हैं उसे वस्तुओं की यथार्थता का उपदेश करते हैं । अत: हमें चाहिए कि अपने अन्दर विद्यमान राग, द्वेष और मोह आदि मलों को निकालने की चेष्टा करें, जिसका तथागत ने स्वयं भी असंख्य कल्पों तक प्रयास और अभ्यास किया था । उसी पथ का उन्होंने उपदेश किया है, अत: हमें उसका अनुसरण करना चाहिए । सारांश में स्वयं बुद्ध बनने के लिए बुद्धत्व के मार्ग में प्रवृत्त होना ही बुद्ध शरणगमन है । उसी प्रकार धर्म और संघ को भी समझना चाहिए, न कि उन्हें स्वयं से अलग स्वतन्त्र सत्तावान् मानकर उनसे बुद्ध बनने की कामना करना शरणगमन है । आलम्बन के रूप में बुद्ध, धर्म और संघ की शरण में तो जाया ही जा सकता है, जिसे हम व्यावहारिक त्रिशरणगमन कह सकते हैं । यही प्रमुख रूप से अधम पुरुष का त्रिशरणगमन मानना चाहिए । क्योंकि यह पुरुष (साधक) बुद्ध की शरण में जाते तो हैं, लेकिन बुद्ध बनने की कामना नहीं करते, अपितु दूसरे जन्म में चक्रवर्ती राजा या देवलोक आदि में जन्म की अभिलाषा करते हैं । धर्म की शरण तो जाते हैं, लेकिन ये (अनास्रव) मार्गसत्य की शरण में नहीं जाकर मात्र अकुशल आदि कर्मों के त्याग तक सीमित होते हैं और लौकिक ध्यान आदि का अनुशीलन मात्र करते हैं, क्योंकि उनका ध्येय लौकिक अभ्युदय तक ही सीमित होता है । उसी तरह संघ की शरण का अभिप्राय भी इनके लिए सामान्य भिक्षु संघ तक होता है, न कि स्रोतापन्न आदि संघ तक । इसलिए यह भी विचारणीय बन जाता है कि इन्हें क्या बौद्ध भी कहें या नहीं ? लेकिन फिर भी लौकिक दृष्टि से यह तथागत बुद्ध को शास्ता, उनके उपदेश को धर्म और अनुयायियों को संघ के रूप में देखते हैं तो ये बुद्ध मतावलम्बी कहे जा सकते हैं ।

प्राय: आज समाज में ऐसे ही लोग बौद्ध धर्म के अनुयायियों के रूप में अधिक देखने को मिलते हैं । वास्तविक त्रिशरण गमन करने वाले तो बहुत दुर्लभ हैं । यहाँ क्रमश: प्रारम्भ में उपचार मात्र और फिर वास्तविक त्रिशरणगमन को स्पष्ट करने का प्रयास करूँगा ।

यान भेद से त्रिशरणगमन में भी प्रधान और गौण का सूक्ष्म अन्तर मिलता है, यथा— महायानोत्तरतन्त्र में कहा है—

**शास्तृशासनशिष्यार्थैरधिकृत्य त्रियानिकान् ।**
**कारत्रयाधिमुक्तांश्च प्रज्ञप्तं शरणत्रयम्[1] ।।**

---

1. महायानोत्तरतन्त्र 1.19, The Uttaratantra of Maitreya, Edited by H.S. Prasad, Sri Satguru Publications, 1991.

जो बोधिसत्त्व शास्ता अर्थात् बुद्ध को ही (प्रधान) प्रमुख रूप से शरण मानता है, क्योंकि वह बोधिसत्त्व बुद्धत्व की प्राप्ति का अभिलाषी होता है । अतः वह दस भूमियों और पाँच मार्गों का सेवन कर बुद्धत्व को प्राप्त करता है । पाँच मार्ग, दस भूमियाँ एवं निर्वाण के मार्ग आदि धर्म को और संघ आदि को गौण शरण मानकर मात्र बुद्ध को ही अपना पर्यन्त (प्रमुख) शरण मानता है । बुद्धत्व प्राप्ति करने के लिए ही बोधिसत्त्व शरण में जाता है, प्रवृत्त होता है । अतः मैत्रेयनाथ ने कहा है—

**त्याज्यत्वान्मोषधर्मत्वादभावात् सभयत्वतः ।**
**धर्मो द्विधार्यसंघश्च नात्यन्तं शरणं परम्[1] ।।**

अतः सद्धर्म में प्रवेश का पर्यन्त शरण बुद्धमात्र है, क्योंकि यही धर्मकायात्मक है और उसी की प्राप्ति के लिए सम्भारद्वय का संचय किया जाता है और त्रिशरणों में यही पर्यन्त है । यथा—

**जगच्छरणमेकत्र बुद्धत्वं पारमार्थिकम् ।**
**मुनेर्धर्मशरीरत्वात् तन्निष्ठत्वाद् गणस्य च[2] ।।**

लेकिन प्रत्येक बुद्ध धर्म को ही पर्यन्त शरण मानता है, क्योंकि प्रत्येकबुद्धगोत्रीय पुद्गल पूर्व जन्मों में बुद्ध से धर्म का श्रवणकर फलप्राप्ति के लिए कल्पों तक पुण्य का संचय करता है और अन्त में अपने फल की प्राप्ति पर शास्ता एवं संघ का आश्रय लिये बिना ही स्वयं श्मशान आदि जगहों पर जाकर मृतक शरीर, नर कंकाल या अस्थिसमूह आदि को देखकर अपने को भी उसी के समान पाकर और अपने किये हुए प्रयास के बल से निर्वाण पद को प्राप्त करता है । मूल माध्यमिक कारिका में नागार्जुन ने कहा है—

**सम्बुद्धानामनुत्पादे श्रावकाणां पुनः क्षये ।**
**ज्ञानं प्रत्येकबुद्धानामसंसर्गात् प्रवर्तते[3] ।।**

अर्थात् जब जगत् में न सम्यक्सम्बुद्ध हो और न श्रावक, उस समय वे जगत् में उत्पन्न होकर बिना गुरु का आश्रय लिए अपने परम पद को प्राप्त करते हैं । मैत्रेयनाथ भी कहते हैं—

---

1. महायानोत्तरतन्त्र 1.20
2. वहीं 1.21
3. मध्यमकशास्त्र- 18.12, बौद्ध संस्कृत ग्रन्थावली-10, मिथिला विद्यापीठ, दरभङ्गा, 1987

परोपदेशवैयर्थ्यं स्वयम्बोधात् स्वयम्भुवाम् ।
गम्भीरता च ज्ञानस्य खड्गानामभिधीयते[1] ।।

अर्थात् वह (प्रत्येकबुद्ध) बिना किसी गुरु के उपदेश से ही बोधि (ज्ञान) का लाभ करता है । प्राचीन संस्कारों के कारण ही उसमें प्रातिभ चक्षु का उदय होता है । अत: 'प्रत्येक बुद्ध' की संज्ञा प्राप्त करता है । यह प्राय: निर्जन स्थानों में रहकर एकान्तवास करते हुए ही साधना करता रहता है । अत: खड्ग नाम से अभिहित होता है । बोधि प्राप्ति के पश्चात् भी यह वचनों द्वारा धर्मोपदेश नहीं करता, अपितु शारीरिक संकेत के द्वारा लोगों में श्रद्धा उत्पन्न कर उन्हें धर्म में प्रवृत्त करता है । यथा–

शुश्रूषा यस्य यस्यार्थे यत्र यत्र यथा यथा ।
स सोऽर्थ: ख्यात्यशब्दोऽपि तस्य तस्य तथा तथा[2] ।।

उक्त प्रयोजनों के कारण प्रत्येकबुद्ध धर्म को अपना पर्यन्त शरण मानता है और श्रावक संघ को पर्यन्त शरण मानता है । श्रावकों का अन्तिम ध्येय अर्हत्त्व की प्राप्ति है । अर्थात् स्रोतापन्न, सकृदागामी, अनागामी और अर्हत् ही संघ कहलाते हैं । श्रावकयानी किसी गुरु के पास जाकर धर्म का श्रवण करता है और श्रवणकर साधना द्वारा फल की प्राप्ति होने पर उसका अन्यों को उपदेश करता है । अर्थात् जो श्रवण करता है और कराता है, वह श्रावक है । संघ का आश्रय लेकर वह निर्वाण की प्राप्ति करता है । अत: वह संघ को ही प्रमुख शरण मानता है । सारांश में तीनों यानों में बुद्ध को शास्ता, धर्म को मार्ग और संघ को सहायक के रूप में माना जाता है । अत: शरणगमन के हेतु त्रिरत्न का होना अनिवार्य है । एक के अभाव में अभीष्ट की प्राप्ति सम्भव नहीं हो सकती । जैसे शास्ता के बिना धर्म कहाँ ? धर्म के बिना संघ कहां ? और संघ के बिना शास्ता से परम्परया आगत धर्म का अस्तित्व कहाँ ? आज के सन्दर्भ में बुद्ध को महापरिनिर्वाण प्राप्त हुए 2500 वर्ष से भी अधिक हो गये हैं । संघ न होता तो शासन कैसे रहता ? अत: तीनों का होना अपरिहार्य है, फिर भी अधिमुक्ति के आधार पर मात्र प्रधान-गौण की उक्त व्यवस्था प्रतिपादित हुई है ।

दूसरी ओर यह जान लेना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है कि शरणगमन में फलशरणगमन ही वास्तविक शरणगमन है । अर्थात् बुद्धत्वप्राप्ति के लिए बुद्ध गुणों को स्वसन्तति में

1. अभिसमयालङ्कार- 2.6, सम्पा०- प्रो० रामशङ्कर त्रिपाठी, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, 1977
2. अभिसमयालङ्कार- 2.7

उत्पन्न करना ही फलशरणगमन है, जिससे साधक बुद्ध आदि बन सकें । अभिधर्मकोश में भी कहा है—

**बुद्धसंघकरान् धर्मान् अशैक्षानुभयांश्च सः ।**
**निर्वाणं चेति शरणं यो याति शरणत्रयम्[1] ।।**

अर्थात् जो त्रिशरण-गमन करता है, वह बुद्धकारक अशैक्ष धर्मों में, दो प्रकार के संघकारक धर्मों में और निर्वाण में शरण लेता है तथा उन्हें अपने अन्दर उत्पन्न करने के लिए प्रयास करता है । यही शरणगमन का वास्तविक स्वरूप है । स्वयं भविष्य में बुद्ध बनना ही बुद्ध शरणगमन है, क्योंकि बोधि प्राप्त कर लेने पर ही रक्षा एवं बचाव सम्भव है, किसी के अधीन रहकर नहीं । यदि कहीं अन्यत्र रक्षास्थल, शरणस्थल या ईश्वर आदि मान लिये जाएं तो फिर अकृत-कर्म का फल भोगने आदि का दोष भी आएगा । कर्म-फल की व्यवस्था या कार्य-कारण की व्यवस्था ही विलुप्त हो जाएगी । समाज में जैसा भ्रष्टाचार है, ईश्वर के यहाँ भी वैसा ही भ्रष्टाचार होने का दोष हो आयेगा क्योंकि समाज में देखने को मिलता है कि किसी के द्वारा किसी की हत्या कर देने पर शरणदाता बलशाली हो तो हत्यारा दण्ड से छूट जाता है । उसी प्रकार यहाँ पाप करने पर भी ईश्वर या दूसरा कोई शरणस्थल हो तो पाप से मुक्ति हो जाएगी । यही नहीं, अपितु ईश्वर जगत् के दु:ख का कारण होगा, क्योंकि उसी की इच्छानुसार यह जगत् चल रहा है । अत: मेरी दृष्टि से बौद्धों की यह बहुत बड़ी विशेषता है कि स्वयं बुद्ध भी पहले हमारी तरह पृथग्जन थे । अपने पुरुषार्थ के बल से उन्होंने बोधि प्राप्त की और बुद्ध बने । अपने शरण स्वयं जाकर अर्थात् अपने चित्त की पाप से रक्षा करते हुए, उसे पाप से बचाते हुए, शरण-गमन करते हुए वे बुद्ध बने, न कि किसी की कृपा से । इसीलिए तिब्बत के एक सिद्ध डुगपा कुन्लेग जब ल्हासा में बुद्ध की प्रतिमा का दर्शन करने गए तो वहाँ वे बुद्ध प्रतिमा के पास खड़े होकर कहते हैं कि "प्रारम्भ में हम दोनों (मैं और तुम) एक समान पृथग्जन थे । लेकिन तुमने असंख्य कल्पों में सम्भारद्वय का संचय किया और बुद्ध बन गए । मैं आलस्यवश जैसा पहले था वैसा ही दिन व्यतीत करता रहा अब मुझे तुम्हारे सामने खड़ा होकर वन्दना करनी पड़ रही है, झुकना पड़ रहा है । कृपया मेरी वन्दना स्वीकार करें" । इसी प्रकार शान्तिदेव बोधिचर्यावतार में कहते हैं—

**अप्रमेया गता बुद्धाः सर्वसत्त्वगवेषकाः ।**
**नैषामहं स्वदोषेण चिकित्सागोचरं गतः[2] ।।**

---

1. अभिधर्मकोश- 4.32, सम्पा०- स्वामी द्वारिकादास शास्त्री, बौ० भा० प्रका०, वाराणसी, 1987
2. बोधिचर्यावतार- 4.13, बौद्ध संस्कृत ग्रन्थावली-12, मिथिला विद्यापीठ, दरभङ्गा, 1987

अर्थात् समस्त प्राणियों पर कृपा करने वाले असंख्य बुद्ध इस जगत् में आकर चले गये, किन्तु मैं अपने ही दोषों के कारण उनकी चिकित्सा (उपकार) का पात्र नहीं बन सका । बुद्ध तो समान रूप से सभी पर कृपा करते हैं, लेकिन मेरा उद्धार न हो पाने का कारण मैं स्वयं हूँ । जैसे बादल या सूर्य के समान रूप से बरसने और प्रकाशित होने पर भी कमजोर बीज या रुग्ण बीज अंकुरित नहीं हो पाता, उसी प्रकार पात्रता के बिना कल्याण नहीं होता ।

**वर्षत्यपि हि पर्जन्ये नैव बीजं प्ररोहति ।**
**समुत्पादेऽपि बुद्धानां नाभव्यो भव्यमश्नुते ।।**

(अभिसमयालङ्कार, 8.10)

इससे यह भी ध्वनित होता है कि बुद्ध हाथ पकड़कर किसी का उद्धार नहीं करते, वे तो केवल सन्मार्ग का उपदेश करते हैं । अपने पापों की शुद्धि के लिए व्यक्ति को स्वयं प्रयास करना पड़ता है ।

**तुम्हेहि किच्चं आतप्पं अक्खातारो तथागता ।**

(धम्मपद 20.4)

अपि च—

संसारो हि जगदासङ्गस्थानत्वाद् दुरुत्तरत्वाच्च पङ्कभूतः । तत्रावमग्नं जगत्त्राण-मनुकम्पमानो भगवान् सद्धर्मदेशनाहस्तप्रदानैर्यथाभव्यमुद्धृतवान्। (अभि० को० भा०, पृ० 8)

शरणगमन की विषय-वस्तुओं को सम्यग् रूप से समझने के लिए दीपंकर श्रीज्ञान ने शरणगमन देशना[1] में 15 मुद्दों (अंगों) को स्पष्ट किया है । उसी के आधार पर यहाँ संक्षेप में कहा जाएगा । यथा—

**अधिष्ठानस्थिती चिन्ता कालप्रकृतिमानकम् ।**
**नयः शिक्षा निरुक्तिश्च कर्मौपम्यविभक्तयः ।**
**आदीनवार्थशंसाश्च प्रोक्ताः पञ्चदश क्रमात् ।।**

---

1. अतीशविरचिता एकादशग्रन्थाः- पृ० 85-90 पुनरुद्धारक- रमेशचन्द्र नेगी, के० उ० ति० शि० सं०, सारनाथ, 1992

अर्थात् 1. आश्रय, 2. स्थान, 3. आशय, 4. काल, 5. स्वभाव, 6. सीमा, 7. नियम, 8. शिक्षा, 9. निरुक्ति, 10. कारित्र, 11. उपमा, 12. भेद, 13. आदीनव, 14. प्रयोजन एवं 15. अनुशंसा । क्रमशः इन 15 अंगों में शरणगमन को विभक्त किया है ।

**1. आश्रय**— दीपंकर कहते हैं कि **अधिष्ठानपुद्गलस्तु द्विविधः महायानगोत्रीयो हीनयानगोत्रीयश्च** । अर्थात् आश्रय के अनुसार त्रिशरण-गमन करने वाले व्यक्तियों के दो भेद हैं— महायानी और हीनयानी । हीनयान में श्रावकयानी और प्रत्येक बुद्धयानी दोनों आ जाते हैं ।

**2. स्थान— स्थितिर्द्विविधा महायान-हीनयानभेदतः** । वहीं कहा है कि त्रिशरणगमन के स्थान या आलम्बन विषय के भी यान भेद से दो प्रकार होते हैं । महायान शास्त्रों में तीन प्रकार के विषय (स्थान) वर्णित हैं, यथा— '**महायानशास्त्रेषु रत्नत्रयम्— तथतारत्नत्रयम्, अभिसमयरत्नत्रयम् सम्मुखस्थं च रत्नत्रयम्**' ।

**(क) तथता त्रिरत्न**— ज्ञेय का सम्यग् निर्विकल्प ज्ञान अर्थात् धर्मधातु में स्थित तथतात्मक अद्वय ज्ञान ही बुद्धरत्न है । विशुद्ध प्रज्ञापारमिता धर्मरत्न और समाहित अवस्था में सर्वधर्मों को आकाशमण्डल सदृश जानने वाले पुद्गल संघरत्न है । यही तथतात्रिरत्न है।

**(ख) अभिसमय त्रिरत्न**— बुद्ध का त्रिकायात्मक (धर्मकाय, सम्भोगकाय और निर्माणकाय) स्वरूप ही बुद्धरत्न है । मार्गगत चार आर्यसत्य, सैंतीस बोधिपाक्षिक धर्म धर्मरत्न और दस भूमियों में स्थित बोधिसत्त्व गण ही संघरत्न हैं । यही तीनों अभिसमय त्रिरत्न कहलाते हैं । महायानोत्तरतन्त्र (1.5) में त्रिरत्न के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए कहा गया है—

**असंस्कृतमनाभोगमपरप्रत्ययोदितम् ।**

**बुद्धत्वं ज्ञानकारुण्यशक्त्युपेतं द्वयार्थवत् ।।**

अर्थात् बुद्ध को असंस्कृत, अनाभोग, स्वसंवेद्य, ज्ञानवान्, करुणामय, शक्तिसम्पन्न तथा स्वार्थ और परार्थ सम्पत्ति—इन आठ गुणों से सम्पन्न कहा गया है । आठ गुणों के स्वरूप को वहीं स्पष्ट किया है, यथा—

**अनादिमध्यनिधनप्रकृतत्वादसंस्कृतम् ।**

**शान्तधर्मशरीरत्वादनाभोगमिति स्मृतम् ।।**

प्रत्यात्ममधिगम्यत्वादपरप्रत्ययोदयम् ।
ज्ञानमेवं त्रिधा बोधात् करुणा मार्गदेशनात् ।।

शक्तिर्ज्ञानकृपाभ्यां तु दुःखक्लेशनिवर्हणात् ।
त्रिभिराद्यैर्गुणैः स्वार्थः परार्थः पश्चिमैस्त्रिभिः[1] ।।

अर्थात् बुद्ध का स्वरूप आदि-मध्यान्त रहित है, अतः असंस्कृत है । परमशान्त धर्मकायरूप है, अतः अनाभोग कहा है । पर-प्रत्यय के द्वारा उसका बोध नहीं होता, अतः पर-प्रत्यय से अनधिगत है अर्थात् स्वसंवेद्यात्मक है । इसी प्रकार वे तीन गुणों के साक्षात् रूप हैं । वे ज्ञानात्मक गुण से युक्त होने के कारण सर्वज्ञ (ज्ञानवान्) हैं । वे चार आर्य सत्य आदि का निर्देश करते हैं, अतः करुणामय है । धर्म देशना द्वारा दुःखी जनों के क्लेशों का नाश करने की क्षमता रखते हैं । अतः शक्ति-सम्पन्न कहे गये हैं । प्रथम तीन स्वार्थसम्पत्ति हैं और शेष तीन परार्थसम्पत्ति हैं । इस प्रकार इनके भेदों के आधार के भेद से इनकी संख्या आठ हो जाती है । यही बुद्ध है । धर्मरत्न के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए वहीं कहा गया है—

अचिन्त्याद्वयनिष्कल्पशुद्धिव्यक्तिविपक्षतः ।
यो येन च विरागोऽसौ धर्मः सत्याद्विलक्षणः[2] ।।

धर्म को अचिन्त्य आदि आठ गुणों से सम्पन्न कहा गया है अचिन्त्य आदि आठ गुणों के स्वरूप को वहीं स्पष्ट किया गया है, यथा—

निरोधमार्गसत्याभ्यां संगृहीता विरागिता ।
गुणैस्त्रिभिस्त्रिभिश्चैते वेदितव्ये यथाक्रमम्[3] ।।

अर्थात् निरोधसत्य के अचिन्त्य आदि तीन गुण और मार्गसत्य के शुद्धि आदि तीन गुण हैं, जैसे— **निरोधसत्य** शब्द अन्य विकल्प आदि का विषय नहीं है, अतः यह (1) अचिन्त्य है (2) यह कर्म और क्लेश आदि से विनिर्मुक्त है, अतः अद्वय गुण है (3) यह अयोनिशोमनस्कार आदि विकल्प से रहित है, अतः निष्कल्प है । **मार्गसत्य**— (1) स्वरूपगत दोष से परिशुद्ध है, अर्थात् शुद्धात्मक है, (2) यावत् और यथावत् ज्ञान का

---

1. महायानोत्तरतन्त्र 1.6-8
2. वहीं, 1.10
3. वहीं, पृ० 1.11

द्योतक है, (3) विपक्ष का यह प्रतिपक्ष है । इन दोनों के आधार (निरोध और मार्ग) के योग से इनकी संख्या आठ हो जाती है । यही धर्मरत्न का स्वरूप है ।

संघरत्न का स्वरूप भी वहीं वर्णित है, यथा—

**यथावद्यावदध्यात्मज्ञानदर्शनशुद्धितः ।**
**धीमतामविवर्त्यानामनुत्तरगुणैर्गणः[1] ।।**

प्रहाण और उसका धारण आदि आठ गुणों से सम्पन्न गण ही संघरत्न है । अर्थात् 1. यथावत् और 2. यावत् ज्ञान के साक्षात्कारी दो गुण, 3. सभी सत्त्वों की सन्तति में स्थित सुगतगर्भ का साक्षात्कारी गुण, 4. राग आदि क्लेश आवरणों से विशुद्धि, 5. ज्ञेय आवरणों से विशुद्धि, 6. हीन आवरण अर्थात् श्रावकीय अधिमुक्ति दोष से विशुद्धि—इनमें प्रथम तीन प्रहाणधारणात्मक तथा अवशिष्ट तीन प्रहाणात्मक गुण हैं । इस प्रकार यहाँ भी इनके दो आधारों के योग से इनकी संख्या आठ हो जाती है । यही संघरत्न है, यथा—

**यावद्भाविकता ज्ञेयपर्यन्तगतया धिया ।**
**सर्वसत्त्वेषु सर्वज्ञधर्मतास्तित्वदर्शनात् ।।**

**इत्येवं योऽवबोधस्तत्प्रत्यात्मज्ञानदर्शनम् ।**
**तच्छुद्धिरमले धातावसङ्गाप्रतिघा ततः ।।**

**ज्ञानदर्शनशुद्ध्या च बुद्धज्ञानादनुत्तरात् ।**
**अवैवर्त्याद् भवन्त्यार्याः शरणं सर्वदेहिनाम्[2] ।।**

श्रावकयानियों के शास्त्र में त्रिशरण के विषय अर्थात् स्थान को स्पष्ट करते हुए अभिधर्मकोश (4.32) में कहा गया है—

**बुद्धसंघकरान् धर्मानशैक्षानुभयांश्च सः ।**
**निर्वाणं चेति शरणं यो याति शरणत्रयम् ।।**

जो बुद्ध की शरण में जाता है, वह बुद्धकारक धर्मों की जो बुद्धप्रज्ञप्ति के हेतु हैं अर्थात् जिनके कारण एक व्यक्ति बुद्धत्व की प्राप्ति करता है, उनकी शरण में जाता है ।

---

1. महायानोत्तरतन्त्र- 1.14
2. वहीं, 1.16-18

अथवा वह उस धर्म की शरण में जाता है, जिसके प्रतिलाभ से एक आश्रयविशेष व्यक्ति सर्वधर्म का ज्ञान प्राप्त कर बुद्ध कहलाता है । यह आस्रव-क्षय-ज्ञान और अनुत्पादज्ञान (पुनः भव में अनुत्पाद) है तथा वह सम्यक् दृष्टि भी है । अनास्रव पञ्चस्कन्ध इस धर्मरत्न के परिवारभूत हैं । जो संघ की शरण में जाता है वह शैक्ष और अशैक्ष संघकारक धर्मों की शरण में जाता है । अर्थात् उन धर्मों की शरण में जाता है, जिनके लाभ से स्रोतापन्न आदि आठ आर्य पुद्गल होते हैं, उनका संघ ही वास्तविक संघ है । संघ का अभिप्राय मार्ग से अभेद्य है (संघीभवन्ति अभेद्यत्वात्) । जो धर्म की शरण में जाता है वह निर्वाण अथवा प्रतिसंख्यानिरोध की शरण में जाता है । वह निर्वाण की शरण में जाता है, क्योंकि निर्वाण का यह एक लक्षण है कि वह स्वसन्तान और परसन्तान के क्लेश और दुःखों को शान्त करता है । यही त्रिरत्न का स्वरूप श्रावकयानियों में स्वीकृत है ।

**(ग) सम्मुखस्थ त्रिरत्न**— इसके अन्तर्गत किसी धातु की बनी हुई अथवा चित्र के रूप में चित्रित किसी भी प्रकार की बुद्ध की प्रतिमा या प्रतीक बुद्धरत्न, शील आदि शिक्षा पर आधारित ग्रन्थ ही धर्मरत्न और सम्भारमार्गीय आदि बोधिसत्त्व संघरत्न है ।

3. **आशय**— वहीं '**महायानिनान्तु अशेषसत्त्वचिन्तनम् । इतरस्य च आत्मार्थमेव चिन्तनम्**' अर्थात् महायानी सम्पूर्ण प्राणिमात्र के दुःख को देख उनका उद्धार करने के विचार से त्रिशरण-गमन करता है, जब कि श्रावकयानी मात्र अपना दुःख से उद्धार करने हेतु शरण-गमन करता है ।

4. **काल**— वहीं '**अवधिर्महायानिनान्तु बोधिमण्डलपर्यन्तम् । इतरस्य तु यावज्जीवनं प्रतिज्ञा**' अर्थात् बोधिसत्त्व सम्यग् संबुद्धत्व की प्राप्ति पर्यन्त शरणगमन की प्रतिज्ञा करता है । दूसरी ओर श्रावकयानी जीवनपर्यन्त प्रतिज्ञा करता है ।

5. **स्वभाव**— वहीं '**स्वभावो ह्री-अपत्रपायुक्ता अविज्ञप्त्युत्पादश्च**' कहा है । अर्थात् त्रिशरण-गमन करने से बौद्ध बन जाने पर 'मैं बौद्ध हूँ' अतः बुद्ध के वचनों से विपरीत चर्या करने पर स्वयं लज्जा करना 'ह्री' है तथा दूसरों की नजरों का ख्याल कर या लोग मुझे क्या कहेंगे, यदि मैं त्रिशरण-गमन के पश्चात् भी बुद्ध वचनों से विपरीत चर्या करूँगा, दूसरों को कारण बनाकर ऐसा सोचना 'अपत्रपा' है । इन दोनों अर्थात् ह्री और अपत्रपा की अविज्ञप्ति का उत्पन्न होना ही त्रिशरणगमन का स्वभाव है ।

6. **सीमा**— वहीं '**मानं तु स्वीकरणं शरणकरणं विज्ञप्त्युत्पादश्च**' कहा है । अर्थात् त्रिशरण-गमन की सीमा तो स्वयं द्वारा त्रिशरण स्वीकार करना है तथा त्रिरत्न को

अपना शरण (रक्षक) स्वीकार करना और अपने अन्दर विज्ञप्ति का उत्पाद करना इसकी प्राप्ति की सीमा है ।

**7. विधि**— वहीं **'नयस्तु शरणगमनविधिः'** कहा है । **'स च गुरोरवगन्तव्यः ।'** अर्थात् शरण-गमन की विधि भिन्न-भिन्न है । गुरु अपनी परम्परा के अनुसार शिष्य को शरण-गमन करा सकता है ।

**8. शिक्षा**— वहीं **'शिक्षा साधारणी असाधारणी च'** कहा है । शरण-गमन के पश्चात् शिक्षा का पालन करना पड़ता है । इसके दो भेद हैं— साधारण और असाधारण । प्रथम— त्रिशरण-गमन के बाद साधक को निरन्तर त्रिशरण की उपासना करनी चाहिए । भोजन, जल आदि ग्रहण करने के अवसर पर भी पहले त्रिशरण को अर्पण कर भोजन करना चाहिये । पारितोषिक या भय दिखाने पर भी त्रिरत्न को न त्यागना और त्रिरत्न के गुणों का बराबर स्मरण करना एवं बुद्ध की टूटी-फूटी मूर्ति या चित्र अथवा स्तूप आदि की रक्षा करना चाहिए । धर्मस्वरूप फटी-पुरानी पोथी का पन्ना या एक अक्षर, जो भी हो, उसे श्रद्धा के साथ संभालना चाहिए । चीवर धारण करने वाले व्यक्ति (भिक्षु) का पूर्ण सम्मान और बुद्ध द्वारा मान्य प्रव्रजितों के लाल, पीले रंग का फटा-पुराना कपड़ा मिले तो उसे भी सम्मान के साथ शुद्ध स्थान पर रखना चाहिए या उसे जला देना चाहिए । यह त्रिशरण-गमन के बाद साधक को सामान्य रूप से स्वीकार करना पड़ता है ।

द्वितीय— असाधारण शिक्षाओं में बुद्ध की शरण जाने के बाद अन्य देवी-देवताओं की शरण नहीं जाना चाहिये । धर्म की शरण जाने के बाद छोटे से छोटे कीड़े-मकोड़े तक को दुःख नहीं देना चाहिए । अर्थात् काय, वाक्, चित्त के द्वारा किसी की हिंसा नहीं करनी चाहिए तथा व्यर्थ की पुस्तकों को भी नहीं पढ़ना चाहिए, जो सांसारिकता की ओर ले जाती हों । संघ की शरण जाने के पश्चात् बौद्धेतर किसी व्यक्ति को गुरु (मार्ग दर्शक) नहीं बनाना चाहिए तथा कल्याणमित्र नहीं बनाना चाहिए । शेष शिक्षाओं को गुरु से जानकर आचरण करना चाहिए ।

**9. निरुक्ति**— वहीं **'निरुक्तिस्तु दासभावस्तदितरस्वामिनमनन्विष्य शरणगमनम्'** कहा है । शरण-गमन का अर्थ है सेवक होना अर्थात् शरण-गमन स्वीकार कर लेने के बाद उन (त्रिरत्न) के आदेशों का पालन करना अथवा उनकी शिक्षाओं को अपने जीवन में उतारना तथा उनके अतिरिक्त किसी अन्य शरण की खोज न करना ।

**10. कारित्र**— वहीं **'कारित्रं तु बोधिचित्तमहावृक्षोत्पादस्य मूलत्वम्, मोक्ष-महानगरस्य प्रवेशद्वारत्वम्, उपवासादिसर्वसंवराणाम् आश्रयत्वम्'** कहा है । त्रिशरण-

गमन ही बोधिचित्तरूपी वृक्ष की जड़ है, मोक्षरूपी महानगर का प्रवेशद्वार एवं उपवास आदि सभी संवरों का आश्रय है । शरणगमन के अभाव में बोधिचित्त उत्पन्न ही नहीं हो सकता । इसीलिए कहा है—

**सुश्रद्धया त्रिरत्नेभ्यो भूमौ संस्थाप्य जानुनी ।**
**भूत्वा कृताञ्जलिश्चापि त्रिश्चादौ शरणं व्रजेत्[1] ।।**

बोधिसत्त्व को संवर ग्रहण करने के पूर्व त्रिरत्न में पूर्ण श्रद्धा के साथ घुटनों को भूमि पर संस्थापित कर सर्वप्रथम अञ्जलि बाँधकर तीन बार त्रिशरणगमन करना चाहिए । मोक्ष रूपी महानगर का प्रवेशद्वार भी यही है । अभिधर्मकोश (4.30) में कहा है—

**अन्यस्याप्युपवासोऽस्ति शरणं त्वगतस्य न ।**

अर्थात अन्य (उपासक के अतिरिक्त) भी उपवास का ग्रहण कर सकते हैं, किन्तु जो त्रिशरण-गमन नहीं करता उसे उपवास की दीक्षा नहीं दी जा सकती । अतः आठ प्रातिमोक्ष संवरों में प्रथम उपवास है । उसके लिए भी त्रिशरण अनिवार्य है । इसके बिना साधक मोक्ष रूपी महानगर में प्रवेश नहीं कर सकता ।

**11. उपमा**— वहीं '**तावद् राज्ञः मन्त्रिणो वा प्रजागणस्य तद्वचनानतिक्रमणं तदाराधनमिव च**' कहा है । अर्थात् शरणागत साधक को राजा की आज्ञाकारी प्रजा के समान होना चाहिए । कभी भी उनकी शिक्षाओं का अतिक्रमण नहीं करना चाहिए । अन्यथा लाभ की अपेक्षा हानि हो सकती है, और प्रतिज्ञाभंग का दोष आएगा, क्योंकि व्यक्ति में गुणों के साथ अवगुण भी रहते हैं । धर्माचारी का चोंगा पहन कर अधार्मिक भी बन सकते हैं, यदि हम नित्य (सदा) अपने आचरणों की परीक्षा न करें । अतः निश्चित रूप से आज्ञाकारी होना चाहिए ।

**12. भेद**— वहीं '**तत्र भेदस्तु साधारणासाधरणत्वेन विशिष्टः**' कहा है । अर्थात् सामान्य और असामान्य दो भेद हैं । ऊपर वर्णित अभिसमय, त्रिरत्न और बुद्धकारक धर्म आदि असामान्य त्रिशरण हैं और समुपस्थित त्रिरत्न आदि सामान्य त्रिशरण हैं ।

**13. आदीनव (दोष)**— वहीं '**आदीनवौ द्वौ शरणच्युतिरज्ञानं वा । च्यवनं च्युतिर्वा**' कहा है । अर्थात् यहाँ दो तरह के दोष हैं, यथा— शरण से च्युति एवं उसे

---

1. बोधिपथप्रदीप 9, अनुवादक- लोसङ् नोरबू शास्त्री, के०उ०ति०शि०सं०, सारनाथ, 1984

(शरण को) न जानना । पतन अथवा च्युति को स्पष्ट करते हुए चन्द्रकीर्ति ने त्रिशरण-गमनसप्तति में कहा है—

गृहीत्वा सदधिष्ठानं पुनर्हीनं समाश्रयेत् ।
च्युतिपक्षाश्रयत्वात् सो याति सज्जनहास्यताम्[1] ।।

अर्थात् उत्तम की शरण लेने के बाद यदि कोई व्यक्ति पुनः हीन की शरण जाए तो उसका अवनति की ओर पतन होता है, ऐसा होने पर व्यक्ति उपहास का पात्र बन जाता है । अतः त्रिरत्न की शरण जाने के बाद लौकिक देवी-देवता की शरण में नहीं जाना चाहिए तथा लौकिक अभीष्ट के लिए कामना नहीं करनी चाहिए । जहाँ बुद्धत्व की प्राप्ति अभीष्ट हो और उसके लिये प्रयास किया जा रहा हो तो वहाँ पार्थिव सभी कामनाएँ तो उसी के साथ सिद्ध हो ही जाएँगी । अतः क्षुद्र शक्ति की शरण में जाने की आवश्यकता ही क्या है ? उदाहरणार्थ— जहाँ चक्रवर्ती राजा के पद की प्राप्ति होती हो तो फिर उसके अधीनस्थ सामन्त पद की कामना करने की क्या आवश्यकता ? उसी प्रकार त्रिशरणगमन के अतिरिक्त अन्यों की शरण खोजी जाएगी तो साधक च्युत होगा ।

द्वितीय दोष— लोग अज्ञानवश भयभीत होकर पर्वत, वन, वृक्ष आदि की शरण में जाते हैं, जबकि वे उत्तम शरण नहीं हैं । अतः बुद्ध ने कहा है—

**बहुं वे सरणं यन्ति पब्बतानि वनानि च ।**
**आरामरुक्खचेत्यानि मनुस्सा भयतज्जिता ।।**

**नेतं खो सरणं खेमं नेतं सरणमुत्तमं ।**
**नेतं सरणमागम्म सब्बदुक्खा पमुच्चति[2] ।।**

इनकी शरण जाने से हम सभी दुःखों से मुक्त नहीं हो सकते । अतः इनकी शरण में जाने से शरणगमन दोषयुक्त होगा ।

**14. प्रयोजन**— इसलिए बुद्ध, धर्म और संघ की शरण में जाकर चार आर्यसत्य, आर्य अष्टांगिक मार्ग का आश्रय लेना चाहिए । ये ही हमें सम्पूर्ण दुःखों से मुक्त कर सकते हैं । यथा—

---

1. देखें- अतीशविरचिता एकादशग्रन्थाः, पृ० 87
2. धम्मपद- 14.10-11

**यो च बुद्धं च धम्मं च सङ्घं च सरणं गतो ।**
**चत्तारि अरियसच्चानि सम्मप्पञ्ञाय पस्सति ।।**

**दुक्खं दुक्खसमुप्पादं दुक्खस्स च अतिक्कमं ।**
**अरियं चट्ठङ्गिकं मग्गं दुक्खूपसमगामिनं ।।**

**एतं खो सरणं खेमं एतं सरणमुत्तमं ।**
**एतं सरणमागम्म सब्बदुक्खा पमुच्चति[1] ।।**

यही उत्तम शरण है, इन शरणों को पाकर मनुष्य सारे दुःखों से दूर हो जाता है । स्वयं संसार रूपी कारागार में फंसे लौकिक देवताओं द्वारा किसका त्राण हो सकता है ? अतः जिनकी शरण में जाने पर कभी विसंवाद नहीं हो सकता, ऐसे त्रिरत्न की शरण में जाना चाहिए, जिससे सम्पूर्ण दुःख से मुक्त होकर स्वयं बुद्ध बन सकें । यही सम्यक् त्रिशरणगमन का प्रयोजन है ।

**15. अनुशंसा**— वहीं **'तत्रानुशंसास्तिस्रः, हेतुकालानुशंसा मार्गकालानुशंसा फलकालानुशंसा च'**— ऐसा कहा है । अर्थात् त्रिशरण-गमन की अनुशंसा (लाभ) तीन प्रकार की है—

(क) हेतु अवस्था में अर्थात् लोक में सिंह, गज, अग्नि, सर्प, चोर, बन्धन (राजभय) जल और पिशाच आदि आठ प्रकार के भय से मुक्ति, बुद्ध शासन के प्रति आस्था रखने वाले देवताओं द्वारा सहायता और मरण काल में प्रसन्न मन से च्युत होना आदि हेतु अवस्था की अनुशंसा है । यही सर्वप्रथम मोक्षरूपी महानगर का प्रवेशद्वार है, यही सभी कुशल संवरों, दीक्षाओं का आधार है और यही पुण्य-संचय का आधार है । इसी से सभी दुर्गतियों और भवचक्र से उद्धार होगा और निर्वाण की प्राप्ति भी होगी ।

(ख) मार्ग अवस्था में अष्टांगिक मार्ग, सप्त बोध्यङ्ग आदि का अभ्यास मार्ग अवस्था की अनुशंसा है ।

(ग) फल अवस्था में उभयविध निर्वाण और त्रिकाय की प्राप्ति ही फल अवस्था की अनुशंसा है ।

---

1. वहीं, 14.12-14

वज्रयान में भी त्रिशरण का स्वरूप सामान्यतः बोधिसत्त्व (महायानियों) यान के सदृश ही होती है । लेकिन वे अपने मूल गुरु में त्रिशरण का सम्पूर्ण रूप देखते हैं । यथा—गुरु का वज्रधर रूपी भावित रूप संघरत्न, वाणी को धर्मरत्न और चित्त को बुद्धरत्न के रूप में देखते हैं । इस प्रकार वज्रधर ही गुरु है, गुरु ही इष्टदेव हैं, और गुरु ही धर्मपाल है जो क्रमशः बुद्ध, धर्म और संघ का अभिन्नरूपी प्रतीक है । तीनों रूपों को अपने गुरु के अन्दर देख शरणगमन करता है तथा उसकी प्राप्ति के लिए साधना करता है । संक्षेप में जैसे कि ऊपर कहा जा चुका है त्रिशरणगमन के हेतु एवं फलरूपी दो भेद हैं प्रथम साधन मात्र है द्वितीय वास्तविक एवं साध्य है अर्थात् फल त्रिशरणगमन ही प्रमुख है जो हेतुरूपी बुद्ध, धर्म, संघ को प्राप्त करने के लिये प्रयास करता है । दूसरे शब्दों में यह कह सकते हैं कि संवृति-बोधिचित्त का प्रथम प्रणिधान चित्त हेतु त्रिशरणगमन सदृश है तो फल त्रिशरणगमन प्रस्थान चित्त सदृश है ।

•

# बौद्ध अभिधर्म : एक अध्ययन

-रामशङ्कर त्रिपाठी-

[अभिधर्म बौद्ध-धर्म की रीढ़ है । इसी से समस्त बौद्ध दर्शनों का अग्रिम विकास सम्भव हुआ है । अभिधर्मपिटक के रूप में इसे बुद्धवचन की मान्यता प्राप्त है । इसे हम बौद्ध तत्त्वमीमांसा कह सकते हैं । इसमें लौकिक, लोकोत्तर सभी धर्मों के यथार्थ स्वरूप का तात्त्विक विश्लेषण किया गया है । इस विश्लेषण से ही अज्ञान की निवृत्ति और निर्वाण की प्राप्ति सम्भव है । फलतः अभिधर्मशास्त्र एक आध्यात्मिकशास्त्र है ।

पश्चिम में मनोविज्ञान का सूक्ष्म विवेचन हुआ है, किन्तु कुछ असमाहित गुत्थियों के समाधान में आज भी वहाँ के मनोवैज्ञानिक संलग्न हैं । बौद्ध अभिधर्म में भी मन और उसकी वृत्तियों का सूक्ष्म विवेचन है, केवल लौकिक चित्तों का ही नहीं, अपितु मार्ग एवं फल आदि लोकोत्तर चित्तों का भी । बौद्ध क्षणवादी और पुनर्जन्मवादी हैं । एक चित्तक्षण के अनन्तानन्त जन्मों के संस्कारों से सम्पन्न व्यक्ति के सम्पूर्ण जीवन का प्रतिनिधित्व करता है । बौद्धों ने उस एक चित्तक्षण का गम्भीर एवं व्यापक चिन्तन किया है । निश्चय ही वह व्यक्तित्व के अध्ययन और उसकी भावी दिशा के निर्धारण में उपयोगी होगा । साथ ही, पाश्चात्त्य मनोविज्ञान को भी इससे नूतन दिशानिर्देश सम्भावित है । फलतः बौद्ध अभिधर्म का गम्भीर, व्यापक एवं तुलनात्मक अध्ययन नितान्त अपेक्षित है । निबन्ध में बौद्ध दृष्टि से अभिधर्म का संक्षिप्त निरूपण प्रस्तुत किया गया है ।]

बौद्ध अभिधर्मशास्त्र वस्तुतः पदार्थ-विश्लेषण शास्त्र है । संसार और निर्वाण से सम्बद्ध समस्त धर्मों में कितने मूल द्रव्य हैं, कितने उन द्रव्यों पर आधारित पदार्थ (धर्म) हैं तथा कितने ऐसे हैं, जो मनःसंरचित मात्र हैं ? यह दिखलाना अभिधर्म का प्रमुख कार्य है । आभिधार्मिक पदार्थों का विविध वर्गीकरण एवं विभाजन प्रस्तुत करते हैं और ऐसा करना वे वस्तु के यथार्थ स्वरूप के बोध के लिए आवश्यक समझते हैं । पालि अभिधर्म में परमार्थ धर्मों को चार वर्गों में विभक्त किया गया है—(1) रूप (2) चित्त (3) चैतसिक या चित्तसम्प्रयुक्त तथा (4) निर्वाण । इनमें 'रूप' जडजातीय, चित्त एवं चैतसिक ज्ञानजातीय तथा निर्वाण लोकोत्तर धर्म है । स्थविरवादियों के अतिरिक्त वैभाषिक, सौत्रान्तिक आदि दार्शनिक सम्प्रदाय परमार्थ धर्मों को पाँच वर्गों में विभक्त करते हैं । उनके अनुसार (1) रूप (2) चित्त (3) चित्तसम्प्रयुक्त (चैतसिक) (4) चित्तविप्रयुक्त तथा (5) निर्वाण— ये पाँच प्रकार के परमार्थ धर्म हैं । स्पष्ट है कि इनके यहाँ उपर्युक्त पालि-अभिधर्म के चार वर्गों से 'चित्तविप्रयुक्त' नामक परमार्थ धर्मों का एक वर्ग अधिक है । अभिधर्मकोशकार ने चित्तविप्रयुक्त धर्मों की संख्या 14 कही है । ये धर्म न ज्ञानजातीय हैं और न जड (रूप)-जातीय, फिर भी उनकी सत्ता होती है । वैभाषिक आदि चारों दार्शनिक प्रस्थानों में इनकी संख्या एवं उनकी पारमार्थिक स्थिति के बारे में बहुत विवाद

है, किन्तु इस वर्ग को सभी ने स्वीकार किया है । पालि-अभिधर्म में परमार्थ धर्मों में इस वर्ग को क्यों नहीं माना गया या इनका कहाँ अन्तर्भाव किया गया ? विद्वानों द्वारा यह विचारणीय विषय है । हमारे विचार में इनमें से कुछ को रूप में, कुछ को चैतसिकों में तथा कुछ को प्रज्ञप्ति धर्मों में परिगणित किया गया है ।

इनके अलावा आभिधार्मिक समस्त पदार्थों के अन्य विभाजन एवं वर्गीकरण भी प्रस्तुत करते हैं, यथा-पाँच स्कन्ध, 12 आयतन, 18 धातुएं तथा चार आर्यसत्य आदि । अभिधर्मकोश में सास्रव-अनास्रव, संस्कृत-असंस्कृत, नित्य-अनित्य, पारमार्थिक-व्यावहारिक, कुशल-अकुशल-अव्याकृत आदि अनेक विभाजन उपलब्ध होते हैं । धम्मसंगणि नामक पालि अभिधर्म ग्रन्थ में तो 22 त्रिक मातृकाओं एवं 100 द्विक मातृकाओं के रूप में बड़े विस्तार से वर्गीकरण और विभाजन उपलब्ध होते हैं ।

## अभिधर्म का प्रयोजन

आभिधार्मिक वर्गीकरण और विभाजन की इस प्रक्रिया को 'धर्मप्रविचय' कहते हैं । उनकी मान्यता है कि इस विधि से वस्तु का यथार्थ स्वरूप स्पष्ट हो जाता है । अभिधर्मकोशकार का कहना है कि धर्मप्रविचय के बिना राग, द्वेष आदि क्लेशों की शान्ति का अन्य उपाय नहीं है तथा क्लेशों के ही कारण लोग संसार-चक्र में निरन्तर भ्रमण करते हैं, इसीलिए कारुणिक भगवान् बुद्ध ने अभिधर्म का उपदेश किया है[1] । अभिधर्मसमुच्चय के भाष्यकार का कहना है कि इस शास्त्र के दो आनुशंस्य (गुण) हैं । इससे शमथ और विपश्यनावृद्धि में अनुकूलता प्राप्त होती है तथा सभी जिज्ञासाओं के समाधान की योग्यता प्राप्त होती है[2] ।

## अभिधर्म का निर्वचन

पदार्थों के विश्लेषण की जिस प्रक्रिया की ऊपर चर्चा की गयी है और जिसे 'धर्मप्रविचय' कहा गया है, उससे प्रज्ञा का प्रकर्ष होता है । इतना ही नहीं, धर्मप्रविचय स्वयं प्रज्ञा ही है । इसीलिए आचार्य वसुबन्धु ने कहा है कि लोकोत्तर अमल प्रज्ञा पारमार्थिक अभिधर्म है तथा उस प्रज्ञा की प्राप्ति जिस लौकिक प्रज्ञा और शास्त्र से होती है, वह व्यावहारिक अभिधर्म है[3] । अट्ठकथाचार्य बुद्धघोष के अनुसार अतिरेक धर्म या

---

1. धर्माणां प्रविचयमन्तरेण नास्ति क्लेशानां यत उपशान्तयेऽभ्युपायः ।
   क्लेशैश्च भ्रमति भवार्णवेऽत्र लोकस्तद्धेतोरत उदितः किलैष शास्त्रा ।। (अभि० को० 1.3)
2. द्र०- अभिधर्मसमुच्चयभाष्य, पृ० 1
3. प्रज्ञाऽमला सानुचराऽभिधर्मः, तत्प्राप्तये यापि च यच्च शास्त्रम् । (अभि० को० 1.2)

विशिष्ट धर्म 'अभिधर्म' है[1] । पालि-अट्ठकथाओं में धर्म शब्द परियत्ति के अर्थ में भी उपलब्ध होता है, अतः सूत्रपिटक भी 'धर्म' शब्द द्वारा गृहीत होता है । इसीलिए भगवान् ने कहा है—"यो वो आनन्द, मया धम्मो च विनयो च देसितो पञ्ञत्तो" आदि । इसलिए सूत्रपिटक में प्रतिपादित धर्म से गम्भीर और विशिष्ट धर्म 'अभिधर्म' है । यही 'अभि' उपसर्ग की सार्थकता है । आचार्य असङ्ग ने महायानसूत्रालङ्कार में 'अभिधर्म' शब्द की व्याख्या करते हुए उसका चार अर्थों में प्रयोग किया है— (1) निर्वाण के अभिमुख होने से, (2) धर्मों का विविध प्रकार से वर्गीकरण करने के कारण, (3) विरोधी मतों का अभिभव करने के कारण तथा (4) सूत्रों के सिद्धान्तों का अनुगमन करने के कारण 'अभिधर्म' कहलाता है ।

## अभिधर्मपिटक का बुद्धवचनत्व

पालि-परम्परा के अनुसार प्रथम संगीति काल में ही आनन्द को प्रमुख बनाकर धर्म का तथा उपालि को प्रमुख बनाकर विनय का संगायन किया गया । थेरवादी लोग धर्म के अन्तर्गत सूत्र और अभिधर्म दोनों का ग्रहण करते हैं । आचार्य बुद्धघोष के अनुसार प्रथम संगीति के अवसर पर ही धम्मसंगणि, विभङ्ग, कथावत्थु, पुग्गल-पञ्ञत्ति, धातुकथा, यमक और पट्ठान इन सातों ग्रन्थों का पाँच सौ अर्हत् भिक्षुओं ने संगायन किया और यह अभिधर्म पिटक है—ऐसी व्यवस्था की[2] ।

अभिधर्मपिटक की बुद्धवचनता के बारे में अतिप्राचीन काल से ही विवाद रहा है । विशेषकर कथावत्थु नामक ग्रन्थ के बारे में जिसका प्रणयन अशोककालीन संगीति के अवसर पर मोग्गलीपुत्त तिस्स ने परनिकायों के खण्डन के प्रसङ्ग में किया । स्थविरवादियों के अनुसार भगवान् बुद्ध ने केवल मातिकाओं की ही देशना की थी, साथ ही, यह भी भविष्यवाणी की थी कि मेरे परिनिर्वाण के 218 वर्ष बाद मोग्गलीपुत्त तिस्स महास्थविर होंगे, जो इन मातिकाओं का विस्तृत व्याख्यान करेंगे । अतः उनकी मान्यता है कि शास्ता द्वारा अनुमोदित होने के कारण कथावत्थु बुद्धभाषित ही है[3] ।

सर्वास्तिवादी निकाय में भी अभिधर्मपिटक के अन्तर्गत ज्ञानप्रस्थान आदि सात ग्रन्थ माने जाते हैं । किन्तु उनकी बुद्धवचनता के बारे में भी प्रारम्भ से ही काफी वाद-

---

1. केनट्ठेन अभिधम्मो ? धम्मातिरेकधम्मविसेसट्ठेन- अट्ठसालिनी, पृ० 13
2. धम्मसंगणि-विभङ्गं च कथावत्थुं च पुग्गलं ।
   धातुयमकपट्ठानं अभिधम्मा ति वुच्चति ।।
   एवं संवण्णितं सुखुमञाणगोचरं तन्तिं संगायित्वा इदं अभिधम्मपिटकं नामा ति वत्वा पञ्च अरहन्तसतानि सज्झायमकंसु । द्र०- अट्ठ० पृ० 23, सीलक्खन्धवग्गट्ठकथा, पृ० 15
3. द्र०- अट्ठसालिनी, पृ० 4-5

विवाद रहा है । आचार्य वसुबन्धु स्वयं 'तद्धेतोरत उदितः किलैष शास्त्रा' कहकर उनकी बुद्धवचनता में विमति जाहिर करते हैं । क्योंकि उक्त वचन में 'किल' यह अव्यय परमत द्योतनार्थक है । आचार्य का आशय है कि यह मेरा अभिमत नहीं है । क्योंकि ज्ञानप्रस्थान के कर्ता कात्यायन, प्रकरणपाद के वसुमित्र, विज्ञानकाय के देवशर्मा, धर्मस्कन्ध के शारीपुत्र, प्रज्ञप्तिशास्त्र के आर्य मौद्गल्यायन, धातुकाय के पूर्ण तथा संगीतिपर्याय के कर्ता महीकौष्ठिल्ल है । अतः ये ग्रन्थ आचार्यकृत है, बुद्धभाषित नहीं ।

सर्वास्तिवादियों का कहना है कि जैसे बुद्ध के प्रकीर्ण वचनों का संग्रह कर धर्मत्रात ने उदानवर्ग का निर्माण किया है और जैसे उसे बुद्धवचन माना जाता है, वैसे ही कात्यायन आदि आचार्यों ने बुद्धवचनों का संग्रह कर ज्ञानप्रस्थान आदि अभिधर्मपिटक के ग्रन्थों का गठन किया है, अतः वे भी उदानवर्ग की भाँति बुद्धवचन ही हैं ।

सौत्रान्तिक अभिधर्मपिटक की बुद्धवचनता के प्रमुख विरोधी हैं । उनका कहना है कि स्थविरवादी और सर्वास्तिवादी अभिधर्मपिटक के ग्रन्थों में असंस्कृत धर्मों की द्रव्यसत्ता मानने जैसे अनेक युक्तिहीन विचार प्रकट किये गए हैं और भगवान् बुद्ध युक्तिहीन कुछ भी नहीं कहते, अतः इनको बुद्धवचन मानना असम्भव है । ये अभिधर्म-ग्रन्थ परवर्ती हैं और आभिधार्मिक आचार्यों की कृतियाँ हैं । प्रथम संगीति में इनका संगायन सन्दिग्ध है, क्योंकि इसका सुस्पष्ट उल्लेख नहीं है । ये किसी प्रामाणिक पुरुषों की रचना न होकर पृथग्जन द्वारा विरचित हैं, अतः हम इन्हें बुद्धवचन के रूप में स्वीकार नहीं कर सकते । हमारे मत में सूत्रों की ही प्रामाणिकता मान्य है, अन्य शास्त्रों में नहीं[1] ।

अभिधर्मपिटक को बुद्धवचन मानने के पक्ष में जो उदानवर्ग का उदाहरण दिया जाता है, उसके बारे में सौत्रान्तिकों का कहना है कि हम उसे भी बुद्धवचन नहीं मानते । बुद्ध की भविष्यवाणी का तर्क देकर जो कथावत्थु को बुद्धवचन मानने की बात कही जाती है, उसके बारे में सौत्रान्तिकों का कथन है कि यदि यह बात मान ली जाए तो आचार्य नागार्जुन आदि के द्वारा विरचित ग्रन्थों को भी बुद्धवचन मानना होगा, क्योंकि उनके बारे में भी भविष्यवाणी उपलब्ध है[2] ।

---

1. ये सूत्रप्रामाणिकाः, न तु शास्त्रप्रामाणिकास्ते सौत्रान्तिकाः । द्र०- स्फुटार्था, पृ० 15
2. पश्चात् काले गते नाथे ब्रूहि कोऽयं धरिष्यति ।
   निर्वृते सुगते पश्चात् कालोऽतीतो भविष्यति ॥
   महामते निबोध त्वं यो नेत्रीं धारयिष्यति ।
   दक्षिणापथवेदल्यां भिक्षुः श्रीमान् महायशाः ॥
   नागाह्वयः स नाम्ना तु सदसत्पक्षदारकः ।
   प्रकाश्य लोके मद्यानं महायानमनुत्तरम् ॥

अभिधर्मपिटक को बुद्धवचन मानने वालों का आक्षेप है कि सौत्रान्तिकों का उक्त अभिमत मान लिया जाए तो बुद्धवचनों का तीन पिटकों में विभाजन और त्रिपिटक व्यवस्था निरर्थक हो जाएगी तथा सूत्रविरोध भी होगा, क्योंकि सूत्रों में 'त्रैपिटको भिक्षुः' 'अभिधर्मपिटकम्' आदि शब्द उपलब्ध होते हैं । ये सूत्रवचन सौत्रान्तिक मत में भी अप्रामाणिक नहीं हैं । साथ ही, अभिधर्मपिटक का भी अभाव हो जाएगा, क्योंकि उक्त ग्रन्थों के अलावा कोई अन्य ग्रन्थ अभिधर्मपिटक नहीं माने जाते ।

सौत्रान्तिकों का कहना है कि धम्मसंगणि आदि तथा ज्ञानप्रस्थान आदि ग्रन्थों को अभिधर्मपिटक मान कर भगवान् ने सूत्रों में 'त्रैपिटको भिक्षुः', या 'अभिधर्मपिटकम्' आदि शब्दों का प्रयोग नहीं किया है, अपि तु सूत्रों में ही जहाँ स्वलक्षण-सामान्य लक्षण आदि की चर्चा की गई है तथा धर्मप्रविचय किया गया है, ऐसे अर्थविनिश्चय आदि सूत्र ही 'अभिधर्म' हैं । इस तरह भगवान् ने अभिधर्म की देशना तो की ही है । उन्हीं को आधार मानकर 'त्रैपिटको भिक्षुः, अभिधर्मपिटकम्' आदि शब्द प्रयुक्त हैं तथा सूत्रविरोध भी नहीं है ।

सौत्रान्तिक महायानसूत्रों को यद्यपि बुद्धवचन तो मानते हैं, किन्तु उन्हें नीतार्थ नहीं, अपितु वे उन्हें नेयार्थ मानते हैं । अर्थात् उनका वैसा अर्थ नहीं है, जैसा शब्दों से साक्षात् प्रतीत होता है, बल्कि उनकी व्याख्या करनी होती है । महायान सूत्रों में जो सर्वधर्मनिःस्वभावता कही गई है, उसका तात्पर्य मात्र इतना है कि वस्तु की यथार्थ स्थिति वैसी नहीं है, जैसे पृथग्जनों या सामान्य जनों को दिखलाई पड़ती है । अथवा कुत्सित या निकृष्ट अर्थ में अभाव शब्द का प्रयोग किया गया है । जैसे कुपुत्र को अपुत्र तथा अल्पधन को निर्धन कहा जाता है, वैसे ही क्षणमात्र सत्ता होने के कारण वस्तु कुत्सित या निकृष्ट है, अतः सर्वधर्माभाव शब्द का प्रयोग किया गया है, न कि वस्तुओं का सर्वथा अभाव है । इसी तरह पूर्वान्त एवं अपरान्त में धर्मों का उत्पाद नहीं होता, उत्पाद न होने से निरोध भी नहीं होता, इसलिए महायान सूत्रों में अनुत्पाद एवं अनिरोध आदि की देशना की गई है, न कि वस्तुओं के उत्पाद और निरोध का सर्वथा अभाव है । इस तरह महायानसूत्र नेयार्थक ही है । विद्वानों को सौत्रान्तिकों के उपर्युक्त मन्तव्यों पर विचार करना चाहिए ।

I

### स्थविरवाद एवं विज्ञानवाद

विज्ञानवादी दो प्रकार के हैं— (1) आगमानुयायी और (2) युक्त्यनुयायी । आगमानुयायी विज्ञानवादियों को छोड़कर स्थविरवाद सहित सभी बौद्ध छह विज्ञान ही

---

आसाद्य भूमिं प्रथमां यास्यतेऽसौ सुखावतीम् । द्र०- लङ्कावतारसूत्र (सगाथकम्) 163-166 का०, मंजुश्रीमूलकल्प, पृ० 482

मानते हैं, यथा— चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्रविज्ञान, घ्राणविज्ञान, जिह्वाविज्ञान, कायविज्ञान एवं मनोविज्ञान । आगमानुयायी विज्ञानवादी इनमें आलयविज्ञान और क्लिष्ट मनोविज्ञान को मिलाकर विज्ञानों की संख्या 8 मानते हैं । इनके मतानुसार संसार में प्रवृत्ति और संसार से निवृत्ति के लिए आलयविज्ञान मानना जरूरी है । कर्म, कर्मफल, पुनर्जन्म, मोक्ष आदि की सारी व्यवस्था ये आलयविज्ञान के आधार पर समीचीनतया सम्पन्न करते हैं ।

स्थविरवादी बौद्ध भी प्रवृत्तिविज्ञानों की संख्या छह ही मानते हैं । ये यद्यपि आलयविज्ञान नहीं मानते, फिर भी कर्म, कर्मफल, पुनर्जन्म आदि की व्यवस्था के लिए एक भवाङ्ग नामक चित्त स्वीकार करते हैं । इनके मतानुसार भवाङ्ग ही व्यक्तित्व का प्रमुख उपादान है, जो कुछ अवस्थाओं को छोड़कर भीतर ही भीतर समुद्र की भाँति निरन्तर प्रवाहित होता रहता है । जैसे आलयविज्ञान जब तक बुद्धत्व प्राप्त नहीं होता, तब तक निरन्तर अविच्छिन्नरूप से प्रवृत्त होता रहता है, वैसे ही भवाङ्ग चित्त भी अर्हत् के निर्वाणधातु में लीन होते तक प्रवृत्त होता रहता है । जैसे समुद्र से तरङ्गों की भाँति आलयविज्ञान से सात प्रवृत्तिविज्ञानों की प्रवृत्ति होती है, वैसे ही भवाङ्ग चित्त से भी छह विज्ञानवीथियों की प्रवृत्ति होती है । विज्ञानवादी मत में जैसे आलयविज्ञान कुशल, अकुशल कर्मों का विपाक होता है और स्वयं अव्याकृत होता है, वैसे स्थविरवादी मत में भी भवाङ्ग कुशल और अकुशल कर्मों का विपाक होता है और अव्याकृत होता है । जैसे आलयविज्ञान पुनर्जन्म में प्रतिसन्धि ग्रहण करता है और जीवन के अन्त में च्युतिकृत्य करता है, वैसे ही स्थविरवादी मतानुसार जो चित्त जीवन के प्रथम क्षण में प्रतिसन्धिकृत्य करता है और जीवन के अन्तिम क्षण में च्युतिकृत्य करता है, वही चित्त बाकी समय में भवाङ्ग कहलाता है । आलयविज्ञान और भवाङ्ग दोनों संस्कृत और क्षणिक होते हैं ।

विज्ञानवाद की दृष्टि से इन्द्रिय, अर्थ और वासनाएं सभी आलयविज्ञान के आलम्बन होते हैं तथा पाँच इन्द्रियविज्ञानों के सारे विषय भी उसके आलम्बन होते हैं, उसी तरह स्थविरवादी मतानुसार भी भवाङ्ग मनोद्वार कहलाता है और चक्षुरादि पाँचों द्वारों में आभासित होनेवाले आलम्बन भवाङ्ग के आलम्बन होते हैं । साथ ही प्रत्युत्पन्न, अतीत तथा प्रज्ञप्तिभूत समस्त आलम्बन कर्म (चेतना), कर्मनिमित्त (चेतनानिमित्त) और गतिनिमित्त के रूप में भवाङ्ग के आलम्बन होते हैं ।

विज्ञानवाद के अनुसार आलयविज्ञान में कुशल, अकुशल, अव्याकृत सभी चित्तों की वासनाएं निहित रहती हैं और सभी चित्त उसी से प्रवृत्त होकर उसी में अपनी वासनाएं स्थापित कर निरुद्ध हो जाते हैं, ठीक इसी प्रकार भवाङ्ग चित्त से भी छह विज्ञानवीथियाँ उत्पन्न होती हैं और अन्त में उसी में पतित होती हैं । फलतः वह भी सभी चित्तों की वासनाओं का आधार हो जाता है ।

आलयविज्ञान और भवाङ्ग में इतना साम्य होने पर भी कुछ वैषम्य भी अवश्य है । इसका कारण विज्ञानवादियों द्वारा अनेक विज्ञानों की युगपत् स्थिति मानना है । फलतः उनके मतानुसार जिस समय प्रवृत्तिविज्ञान उत्पन्न होते हैं, उस समय भी आलयविज्ञान स्थित रहता है । इनके मत में किसी भी क्षण में तीन विज्ञान अवश्य स्थित होते हैं । यथा— आलयविज्ञान, क्लिष्ट मनोविज्ञान और प्रवृत्तिविज्ञानों में से कोई एक । फलतः आलयविज्ञान एक स्थिर विज्ञान सिद्ध होता है और वही वासनाओं का एकमात्र आधार होता है, कोई दूसरा विज्ञान नहीं । स्थविरवादी एक काल में एक से अधिक विज्ञान की स्थिति नहीं मानते । जिस समय कोई वीथिचित्त या प्रवृत्तिविज्ञान उत्पन्न होता है, उस समय भवाङ्ग का उपच्छेद (निरोध) हो जाता है । फलतः भवाङ्ग ही वासनाओं का आधार नहीं होता, अपि तु लोकोत्तर चित्तों को छोड़कर अन्य चित्त भी वासनाओं के आधार हो जाते हैं ।

II

विज्ञानवादी मत में एक दूसरा विज्ञान क्लिष्ट मनोविज्ञान है, जो अन्य बौद्ध मतों में नहीं है । यह आलयविज्ञान को हमेशा आत्मा के रूप में ग्रहण करता रहता है । कुछ कालों को छोड़कर यह भी एक प्रकार का स्थिर विज्ञान है । स्थविरवाद में इस कार्य (आत्मग्रहण) को सत्कायदृष्टि आदि क्लेश करते हैं । सत्कायदृष्टि एकान्त अकुशल है, अतः वह तो केवल अकुशल चित्तों से ही सम्प्रयुक्त होती है, अन्य कुशल एवं अव्याकृतचित्तों से नहीं । किन्तु कुशल और अव्याकृत चित्तों की अवस्थाओं में भी अहं-बोध तो होता ही है, वह अहं-बोध किसकी वजह से होता है— यह एक प्रश्न है । मेरी समझ में स्थविरवादी अनुशयधातु[1] द्वारा इसका समाधान करते हैं । यह चित्तसन्तति में हमेशा अनुशयन करनेवाली एक क्लेशधातु है । लोकोत्तर मार्ग चित्तों द्वारा ही इसका अशेष प्रहाण होता है । इससे पूर्व कुशल, अकुशल आदि सभी अवस्थाओं में यह विद्यमान रहती है, फलतः सर्वदा आत्मग्रह होता रहता है और सभी लौकिक चित्त क्लिष्ट होते हैं । फिर भी इसकी तुलना क्लिष्ट मनोविज्ञान से की जा सकती है कि नहीं ? इस पर विचार अपेक्षित है, क्योंकि क्लिष्ट मनोविज्ञान एक चित्त है, जबकि अनुशय धातु कोई चित्त नहीं, अपितु इसे क्लेशवासना कहा जा सकता है ।

III

विज्ञानवाद में चक्षुर्विज्ञान से लेकर मनोविज्ञान तक छहों विज्ञान कुशल, अकुशल एवं अव्याकृत तीनों होते हैं, जबकि स्थविरवाद में वे कुशल, अकुशल कर्मों के

1. अनुसयो ति पन अप्पहीनट्ठेन कामगतकिलेसो वुच्चति । द्र०- यमक-अट्ठकथा, पृ० 319 (बर्मी संस्करण) ।

विपाकमात्र होते हैं, कुशल, अकुशल नहीं । मेरे विचार में इस समस्या का समाधान इस प्रकार किया जा सकता है— स्थविरवाद में जिसे चुक्षुर्विज्ञान-वीथि कहते हैं, विज्ञानवाद में उसे ही चक्षुर्विज्ञान कहा गया है, केवल चक्षुर्विज्ञान मात्र को नहीं । स्थविरवादी मतानुसार भी चक्षुर्विज्ञान वीथि में कुशल, अकुशल, अव्याकृत सभी चित्त जवन करते हैं, अत: वह कुशल, अकुशल, अव्याकृत तीनों हो सकती है । यदि उसे चक्षुर्विज्ञान कहा जाए, तो वह तीनों हो सकता है ।

इस प्रकार हमने बौद्ध अभिधर्म के कुछ मुद्दों का विहंगम दृष्टि से अवलोकन मात्र किया है । अभिधर्म शास्त्र का सभी बौद्ध निकायों की दृष्टि से विचार किया जाए तो वह अत्यन्त गम्भीर एवं विस्तृत विषय हो जाता है । उसका एक निबन्ध में समावेश असम्भव है । इसके लिए तो अनेक सेमिनार भी अपर्याप्त हैं ।

बौद्ध अभिधर्म शास्त्र अनेक दृष्टियों से अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है । आत्मा एवं ईश्वर आदि के न होने से बौद्ध दर्शनों में चित्त या मन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हो जाता है । बौद्ध आचार्यों ने चित्त और उसकी वृत्तियों पर शताब्दियों तक गम्भीर चिन्तन एवं विश्लेषण किया है और इस प्रकार एक विपुल मन:शास्त्र उनमें विकसित हो गया है । इधर की शताब्दियों में पश्चिम में भी मनोविज्ञान पर अत्यधिक कार्य हुआ है । यदि आधुनिक मनोविज्ञान के साथ बौद्ध मन:शास्त्र का तुलनात्मक अध्ययन किया जाए तो अनेक शास्त्रीय गुत्थियाँ तो सुलझेंगी ही, साथ ही मनुष्य का अध्ययन पूर्ण हो सकेगा, जो निश्चय ही शुभ फलदायी होगा ।

•

# दुर्लभ ग्रन्थों की आधार सामग्री

—ठाकुरसेन नेगी—

[ इस शीर्षक के अन्तर्गत 'धी:' के २२वें अंक में ६३ महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थों की सूचना दी गई थी, प्रस्तुत अंक में अन्य ८२ हस्तलिखित बौद्ध धारणी ग्रन्थों की सूचना दी जा रही है । ]

**ABBREVIATIONS**

| | |
|---|---|
| ASB | Sanskrit Manuscripts in the Government Collection, ed. by H.P. Shastri, Asiatic Society of Bengal, 1917. |
| ASHA | Asha Archives, Maitidevi, Kathmandu, Nepal. |
| CAMBRIDGE | Catalogue of the Buddhist Manuscripts in the University Library, Cambridge, ed. by Cecil Bendall, Cambridge, 1883. |
| COMP./INCOMP. | Complete/Incomplete. |
| D-2 | A Catalogue of Palm-Leaf and Selected Paper Manuscripts belonging to the Darbar Library, Nepal, ed. by H.P. Shastri, Calcutta, 1915. |
| DEV. | Devanāgarī. |
| IASWR | Buddhist Sanskrit Manuscripts, Micro-Fische Collection belonging to the Institute for Advance Studies of World Religions, New York. |
| JBORS | The Journal of the Bihar and Orissa Research Society, Patna. |
| MCBMBLJ | A Microfilm Catalogue of the Buddhist Manuscripts in Nepal, ed. by Buddhist Library, Japan, 1981. |
| N | Newārī script. |
| NP/PL | Nepali Paper/Palm Leaf. |
| PETROGRAD | Catalogue of Indian Manuscripts, Collection of E.P. Minaev and Some friends compiler N.D. Mironoff, Published by the Russian Academy of Sciences, Petrograd, 1918. |
| RAK | Rāṣṭriya Abhilekhālaya, Kathmandu, Nepal. |
| RAS | Catalogue of Buddhist Sanskrit Manuscripts in the Possession of the Royal Asiatic Society, (Hodgson Collection) London. |
| SMTUL | A Catalogue of the Sanskrit Manuscripts in the Tokyo University Library, Tokyo, Japan, 1965. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| गगनाक्षेपवज्रयोगिनीनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Gaganākṣepavajrayoginīnāma- | | " | Reel No. E. 273/15 |
| dhāraṇī | | SMTUL | 202-35 |
| | | " | 419-III-109 |
| गगनात्मशुक्लवर्णवज्रवाराहीनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Gaganātmaśuklavarṇavajra- | | SMTUL | 202-56 |
| vārāhīnāmadhāraṇī | | " | 419-III-136 |
| गणपतिधारणी, अथवा गणपतिहृदयनामधारणी | | RAK | Reel No. H. 2/14 |
| Gaṇapatidhāraṇī or Gaṇapati- | | " | Reel No. E. 298/33 |
| hṛdayanāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 461/14 |
| No. 665 (Ba. $192b^4$-$193a^6$) | | " | Reel No. E. 1698/7 |
| No. 1084 (239) (Wam. $251a^7$-$252a^3$) | | " | Reel No. E. 259/20 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | " | 5/296 |
| | | " | 5/308 |
| | | SMTUL | 191-3 |
| | | " | 192-3 |
| | | " | 195-I-3 |
| | | " | 196-3 |
| | | " | 196-11 |
| | | " | 197-3 |
| | | " | 198-3 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (109b ) | | |
| " | N | (194b) | | |
| Paper | " | ($323a^{4-6}$) | | |
| " | " | ($253b^5$-$254a^1$) | | |
| NP | Dev. | (121b-122b) | | |
| Paper | N | ($340b^4$-$341b^6$) | | |
| " | " | ($276b^6$-$278a^3$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 135) |
| NP | " | 5 | Comp. | |
| " | Dev. | 8 | " | |
| " | N | 14 | " | |
| " | " | 5 | " | |
| " | " | 4 | " | |
| " | " | (42-43) | Comp. | |
| " | " | 10 | " | |
| PL | " | 2 | Incomp. | |
| Paper | " | ($6b^1$-$8b^1$) | | |
| " | " | ($8a^1$-$10b^5$) | | |
| " | " | (6-8a) | | |
| " | " | ($5a^3$-$7a^1$) | | |
| " | " | ($28a^3$-$b^2$) | | |
| " | " | ($6a^5$-$8a^5$) | | |
| " | " | ($5a^3$-$7a^1$) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | SMTUL | 199-III |
| | | ” | 201-4 |
| | | ” | 211-IV |
| | | ” | 418-56 |
| | | ” | 419-IV-82 |
| | | ” | 420-XII-4-b |
| | | ” | 421-II-3 |
| | | ” | 476-IV-2 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1315 |
| | | ” | C. 1343 |
| | | ” | C. 1356 |
| | | ” | C. 1485 |
| | | ASB | 48-IV |
| | | RAS | 79-III |
| | | ASHA | RN. 103 |
| | | ” | RN. 1.245 |
| | | JBORS | VOl. XXI.PT.I.1-164 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($31a^5$-$34a^4$) | | |
| ” | ” | ($13a^2$-$14b^4$) | | |
| ” | ” | ($16b^1$-$17b^5$) | | |
| ” | ” | ($128b^5$-$130a^2$) | | |
| ” | ” | ($228a^4$-$229b^3$) | | |
| ” | ” | ($17b^3$-20) | | |
| ” | ” | ($184b^4$-$186b^2$) | | |
| ” | ” | ($6a^5$-$8b^2$) | | |
| ” | | (10a-13a) | | |
| ” | | (10b-19) | | |
| ” | | (5a-13b) | | |
| ” | | (20b-22b) | | |
| ” | | (10a-14b) | | |
| ” | | (10-12) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 157) |
| NP | N | 3 | Comp. | |
| ” | ” | 4 | ” | |
| Paper | Dev. | 5 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| गण्डव्यूहनामधारणी | | SMTUL | 189-1 |
| Gaṇḍavyūhanāmadhāraṇī | | " | 201-32 |
| | | " | 202-72 |
| | | " | 419-III-17 |
| | | RAK | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| गणेशषोडशनामधारणी | | SMTUL | 418-57 |
| Gaṇeśaṣoḍaśanāmadhāraṇī | | " | 418-135 |
| | | " | 419-III-115 |
| | | " | 420-XII-4-9 |
| ग्रहमातृकानामधारणी | | RAK | 5/307 |
| Grahamātṛkānāmadhāraṇī | | " | 5/299 |
| No. 660 (Ba. 180b[5]-183b[4]) | | " | 5/298 |
| No. 997 (152) Wam. 150a[4]-153a[7]) | | " | 5/30 |
| No. 661 (Ba. 183a[5]-186a[5]) | | " | 5/26 |
| Nj. No. 811 | | " | 4/1598 |
| | | " | 2/150 |
| | | " | 5/630 |
| | | " | Reel No. E. 887/3 |
| | | " | Reel No. E. 2/16 |
| | | " | Reel No. E. 366/14 |
| | | " | Reel No. E. 1712/7 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | SMTUL | 121,122,191-7 |
| | | " | 192-7 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($11b^{2-4}$) | | |
| ” | ” | ($104a^{1-3}$) | | |
| ” | ” | ($352b^{1-2}$) | | |
| ” | ” | ($78b^{3-4}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 8, 65) |
| NP | Dev. | (93b) | | |
| ” | N | (182a) | | |
| Paper | ” | ($130a^{3-5}$) | | |
| ” | ” | ($244a^{2-4}$) | | |
| ” | ” | ($255a^{4}$-$b^{1}$) | | |
| ” | ” | ($17b^{1-3}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 114) |
| PL | Bhujimol | 147 | | |
| NP | N | 8 | | |
| ” | ” | 15 | | |
| ” | ” | 14 | | |
| ” | ” | 30 | | |
| ” | ” | 28 | | |
| ” | Rañjanā | 78 | | |
| ” | ” | 27 | | |
| ” | N | 9 | Comp. | |
| ” | Dev. | 14 | ” | |
| ” | N | 22 | ” | |
| ” | ” | 17 | ” | |
| ” | ” | (157a-157b) | ” | |
| ” | ” | (56-57) | ” | |
| Paper | ” | ($15a^{1}$-$25b^{1}$) | | |
| ” | ” | ($20a^{3}$-$36a^{3}$) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | SMTUL | 196-7 |
| | | ” | 197-7 |
| | | ” | 198-VII |
| | | ” | 199-7 |
| | | ” | 201-9 |
| | | ” | 211-8 |
| | | ” | 221-II, 418-61 |
| | | ” | 419-II-85 |
| | | ” | 419-III-94 |
| | | ” | 420-XIX |
| | | CAMBRIDGE | C. 1315 |
| | | ” | C. 1356 |
| | | ” | C. 1485 |
| | | ” | C. 1680 |
| | | RAS | 59 |
| | | ” | 60 |
| | | ” | 79-VII |
| | | ASB | 48-I |
| | | PETROGRAD | 303-7 |
| | | ” | 304-1 |
| | | ASHA | D. 98 |
| | | ” | D. 221 |
| | | ” | D. 218 |
| | | ” | D. 492 |
| | | ” | D. 651 |
| | | ” | D. 553 |
| | | ” | RN. 1.398 |
| | | ” | ” 382 |
| | | ” | ” 1359 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($12b^{3}$-$20a^{1}$) | | |
| ” | ” | ($15a^{5}$-$24b^{5}$) | | |
| ” | ” | ($18b^{5}$-$32b^{5}$) | | |
| ” | ” | ($43a^{2}$-$57b^{5}$) | | |
| ” | ” | ($20a^{1}$-$26b^{5}$) | | |
| ” | ” | ($22a^{4}$-$27a^{5}$) | | |
| ” | ” | ($133a^{5}$-$139a^{6}$) | | |
| ” | ” | ($233a^{3}$-$234b^{3}$) | | |
| ” | ” | ($243b^{5}$-$250a^{4}$) | | |
| ” | ” | (26-27) | | |
| ” | ” | (21b-33a) | Comp. | |
| ” | ” | (26-40) | ” | |
| ” | ” | (29-38) | ” | |
| ” | ” | (2b) | | |
| ” | ” | 17-26 | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 8, 161) |
| ” | ” | 13 | | |
| ” | ” | — | | |
| ” | N | (20-22) | | |
| ” | ” | (18b-30) | | |
| ” | ” | 2 | | |
| NP | ” | 16 | ” | |
| ” | ” | 9 | ” | |
| ” | ” | 10 | Incomp. | |
| ” | ” | 8 | ” | |
| ” | ” | 13 | Comp. | |
| ” | ” | 12 | Incomp. | |
| ” | ” | 1-20 | ” | |
| ” | ” | 1-21 | Comp. | ” |
| ” | ” | 7 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | ASHA | RN. 2571 |
| | | " | " 757 |
| | | " | " 1.262 |
| गाथाद्वयनामधारणी<br>Gāthādvayanāmadhāraṇī | | SMTUL | 202-19 |
| | | " | 419--III-69 |
| | | " | 420-XVI-1 |
| | | RAK | 3/589 |
| गुणकालविभुधारणी<br>Guṇakālavibhudhāraṇī | | SMTUL | 418-144 |
| गुह्यवज्रविलासिनीसाधनधारणी<br>Guhyavajravilāsinīsādhanadhāraṇī | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| गुह्यवज्रविलासिनीहृदयधारणी<br>Guhyavajravilāsinīhṛdayadhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| गुह्येश्वरीनाममन्त्रधारणी<br>Guhyeśvarīnāmamantradhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | ASHA | D.594 |
| | | SMTUL | 150-VI |
| | | " | 196-23 |
| चक्रसंवराकाशमुखधारणी<br>Cakrasaṁvarākāśamukhadhāraṇī | | " | 190-15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 26 | | |
| ” | ” | 3-38 | | |
| ” | ” | 6-36 | | |
| Paper | N | ($308b^3$-$309b^3$) | | |
| ” | ” | ($205b^5$-$206b^3$) | | |
| ” | ” | ($1a^{1-2}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 8, 73) |
| NP | Dev. | (96b-97a) | | |
| Paper | N | ($259b^6$-$261b^3$) | | |
| NP | ” | (51-57) | Comp. | |
| ” | ” | (196a) | ” | |
| ” | ” | (90a-91b) | ” | |
| ” | ” | 4 | ” | |
| Paper | ” | ($24b^1$-$26a^5$) | | |
| ” | ” | ($57a^1$-$59b^4$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 8, 318) |
| ” | ” | ($9b^{6-4}$) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| चक्रसंवरधारणी | | RAK | Reel No. E. 314/7 |
| Cakrasaṁvaradhāraṇī | | ASHA | RN. 2245 |
| चक्रसंवरमूलमन्त्रधारणी | | " | D. 345 |
| Cakrasaṁvaramūlamantradhāraṇī | | IASWR | MBB-II-78 |
| | | RAK | Reel No. E. 1492/10 |
| | | " | Reel No. E. 1541/4 |
| | | " | Reel No. E. 1555/7 |
| | | " | Reel No. E. 1774/1 |
| चक्रसंवरहृदयमन्त्रमालानामधारणी | | " | 3/589 |
| Cakrasaṁvarahṛdayamantramālā-nāmadhāraṇī | | | |
| चण्डमहारोषणधारणी | | " | 3/589 |
| Caṇḍamahāroṣaṇadhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | SMTUL | 202-67 |
| | | " | 419-III-147 |
| | | " | 420-XIV-15 |
| चण्डमहारोषणमन्त्रधारणी | | RAK | Reel No. E. 1698/21 |
| Caṇḍamahāroṣaṇamantradhāraṇī | | " | Reel No. E. 1698/23 |
| | | MCBMBLJ | DH. 208 |
| | | " | CH. 177 |
| | | ASHA | D. 16 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 11 | Comp. | |
| ” | N | 6 | ” | |
| ” | ” | 6 | ” | |
| ” | ” | 7 | ” | |
| ” | ” | 10 | ” | |
| ” | ” | 5 | Incomp. | |
| ” | ” | 6 | ” | |
| ” | Dev. | 9 | ” | |
| ” | ” | (326b-327a) | | |
| ” | Dev. | (127b) | | |
| ” | ” | (281a) | | |
| Paper | N | ($349a^{1-6}$) | | |
| ” | ” | ($286b^{3}$-$287a^{7}$) | | |
| ” | ” | ($25a^{6}$-$b^{5}$) | | Different from MS. No. 202, 419. |
| NP | N. | 4 | Comp. | |
| ” | ” | 5 | ” | |
| ” | ” | 14 | | |
| ” | ” | 4 (1b-4b) | | |
| ” | ” | 4 | ” | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| चण्डमहारोषणमालामन्त्रधारणी | | ASHA | RN. 380 (A) |
| Caṇḍamahāroṣaṇamālāmantradhāraṇī | | " | D. 346 |
| | | RAK | Reel No. E. 277/59 |
| चण्डमहारोषणमूलमन्त्रधारणी | | ASHA | D.346 |
| Caṇḍamahāroṣaṇamūlamantradhāraṇī | | | |
| चतुर्दिग्लोकपालनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Caturdiglokapālanāmadhāraṇī | | | |
| चतुर्योगदेवदेवीनामधारणी | | " | 3/589 |
| Caturyogadevadevīnāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | SMTUL | 202-97 |
| | | " | 418-71 |
| चतुर्भुजमहाकालसाधनधारणी | | " | 202-6 |
| Caturbhujamahākālasādhanadhāraṇī | | " | 289-I |
| | | " | 418-88 |
| | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| चिन्तामणिनामधारणी | | " | 3/589 |
| Cintāmaṇināmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | " | Reel No. A. 928/8 |
| | | SMTUL | 202-28 |
| | | " | 419-III-91 |
| | | ASHA | D. 586 |
| चिन्तामणिमहामुद्राहृदयधारणी | | " | D. 403 |
| Cintāmaṇimahāmudrāhṛdayadhārni | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 19 | Comp. | |
| " | " | 5 | " | |
| " | " | 19 | " | |
| " | " | 5 | | |
| " | Dev. | 246b | | |
| " | " | (282b-283a) | | |
| " | N | (187b) | | |
| Paper | " | ($410a^6$-$b^3$) | | |
| " | " | ($145a^{1-4}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 324) |
| " | " | ($300b^3$-$301a^2$) | | |
| " | " | ($1b^{1-3}$) | | |
| " | " | ($163a^{4-6}$) | | |
| NP | " | (93a) | | |
| " | Dev. | (104b-105a) | | |
| " | " | (105a) | | |
| " | N | (196a) | | |
| " | " | 11 | | |
| Paper | " | ($318b^{2-3}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 87-88, 409) |
| " | " | ($239a^{1-3}$) | | |
| NP | " | 4 (1-4) | | |
| " | " | 10 | " | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| चिन्तामणिलोकेश्वरनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Cintāmaṇilokeśvaranāmadhāraṇī | | SMTUL | 418-32 |
| | | " | 419-III-90 |
| चुन्दाभगवतीधारणी | | " | 196-38 |
| Cundābhagavatīdhāraṇī | | " | 200-21 |
| | | " | 416-XXXIII |
| | | " | 418-68 |
| | | " | 419-III-40 |
| | | RAK | 3/589 |
| चुन्दाभट्टारिकारक्षामन्त्रधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Cundābhaṭṭārikārakṣāmantradhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | SMTUL | 419-III-92 |
| | | " | 420-XIV-8 |
| चुन्दामधूरिकानामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Cundāmadhūrikānāmadhāraṇī | | | |
| चुन्दाहृदयधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Cundāhṛdayadhāraṇī | | | |
| चैत्यपुद्गलहृदयनामधारणी | | " | 3/589 |
| Caityapudgalahṛdayanāmadhāraṇī | | | |
| छिन्नमस्तकाहृदयनामधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Chinnamastakāhṛdayanāmadhāraṇī | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (250a-b) | | |
| Paper | N | ($81a^5$-$82b^1$) | | |
| " | " | ($238a^1$-$239a^1$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 250) |
| " | " | ($137b^{3-4}$) | | |
| " | " | ($130b^{3-4}$) | | |
| " | " | ($75b^{2-4}$) | | |
| " | " | ($143a^7$-$b^2$) | | |
| " | " | ($114b^5$-6) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 40) |
| NP | Dev. | (60b) | | |
| " | N | (149a-149b) | | |
| " | Dev. | (105a-b) | | |
| Paper | N | ($239a^3$-$b^6$) | | |
| " | " | ($20a^2$-$b^3$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 89, 242) |
| NP | Dev. | (248b-249a) | | |
| " | N | (181b) | | |
| " | Dev. | (250b) | | |
| " | N | (92a) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| जम्भलजालन्धरनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Jambhalajālandharanāmadhāraṇī | | SMTUL | 416-XII |
| | | " | 418-125 |
| | | " | 419-III-49 |
| | | " | 421-I-8 |
| | | " | 418-69 |
| | | " | 418-160 |
| | | " | 420-II-22 |
| जयतन्त्रमालामन्त्रधारणी | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| Jayatantramālāmantradhāraṇī | | | |
| ( आर्य ) जयवर्तिनीनामधारणी | | " | Reel No. E 275/15 |
| (Ārya) Jayavartinīnāmadhāraṇī | | | |
| ( आर्य ) जाङ्गुलीनामधारणी | | " | 3/589 |
| (Ārya) Jāṅgulīnāmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | SMTUL | 419-III-76 |
| | | " | 420-II-9 |
| जातिस्मरानामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Jātismarānāmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| जारिघपदनामधारणी | | " | 3/589 |
| Jārighapadanāmadhāraṇī | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (38a) | | |
| Paper | N | ($49b^3$-$50a^2$) | | |
| " | " | ($223a^6$-$b^7$) | | |
| " | " | ($116b^5$-$117b^2$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 20) |
| " | " | ($74a^2$-$75a^1$) | | |
| " | " | ($143b^2$-$144a^3$) | | |
| " | " | ($268a^7$-$269a^1$) | | |
| " | " | ($6b^2$-$7a^4$) | | |
| NP | N | (155a-155b) | | |
| " | " | (175b-176b) | | |
| " | Dev. | (290a-b) | | |
| " | " | (101b) | | |
| Paper | N | ($224a^4$-$b^1$) | | |
| " | " | ($3a^4$-$b^2$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 79, 341) |
| NP | Dev. | (92b-93a) | | |
| " | " | (93a) | | |
| " | " | (259b) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| ज्योतिषमारधारणी | | RAK | Reel No. E. 887/11 |
| Jyotiṣamāradhāraṇī | | | |
| ज्योतिषमालानामधारणी | | MCBMBLJ | DH. 50 |
| Jyotiṣamālānāmadhāraṇī | | | |
| ज्ञानदेवीनामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Jñānadevīnāmadhāraṇī | | | |
| तथागतगुह्यकधारणी | | SMTUL | 189-I |
| Tathāgataguhyakadhāraṇī | | " | 418-76 |
| तथागतगुह्यनामधारणी | | " | 416-L |
| Tathāgataguhyanāmadhāraṇī | | " | 419-III-22 |
| | | " | 420-X-3 |
| | | RAK | 3/589 |
| तथागतशताक्षरहृदयनामधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Tathāgataśatākṣarahṛdayanāmadhāraṇī | | | |
| तथागतहृदयनामधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Tathāgatahṛdayanāmadhāraṇī | | | |
| ( आर्य ) ताराकल्पोपदेशधारणी | | " | 3/589 |
| (Ārya) Tārākalpopadeśadhāraṇī | | SMTUL | 420-II-6 |
| तारादशाक्षरविधानधारणी | | " | 420-II-7 |
| Tārādaśākṣaravidhānadhāraṇī | | RAK | 3/589 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 2 | Comp. | |
| " | " | 2 (1a-2b) | | |
| " | Dev. | (247a) | | |
| Paper | N | ($23a^4$-$25b^3$) | | |
| " | " | ($146a^{1-4}$) | | |
| " | " | ($111b^6$-$113a^7$) | | |
| " | " | ($86a^3$-$88b^1$) | | |
| " | " | ($30b^5$-$32b^5$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 58) |
| NP | Dev. | (88b-90a) | | |
| " | N | (193b) | | |
| " | " | (59-60) | Comp. | |
| " | Dev. | (220a) | | |
| Paper | N | ($1b^6$-$2a^5$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 197, 345) |
| " | " | ($2a^5$-$b^2$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 198) |
| NP | Dev. | (220a-b) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| तारानामधारणी | | RAK | 3/589 |
| Tārānāmadhāraṇī | | SMTUL | 196-44 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1476 |
| ( आर्य )ताराप्रतिज्ञानामधारणी | | SMTUL | 202-18 |
| (Ārya) Tārāpratijñānāmadhāraṇī | | " | 419-III-67 |
| | | RAK | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |
| ( आर्य )ताराहृदयनामधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| (Ārya) Tārāhṛdayanāmadhāraṇī | | | |
| त्रांकारनामधारणी | | " | 3/589 |
| Trāṁkāranāmadhāraṇī | | | |
| त्रिसमयराजहृदयधारणी | | " | Reel No. E. 273/15 |
| Trisamayarājahṛdayadhāraṇī | | | |
| तृतीयैकल्लवीरनामहृदयधारणी | | SMTUL | 418-97 |
| Tṛtīyaikallavīranāmahṛdayadhāraṇī | | | |
| त्रैलोक्यविजयनामधारणी | | " | 202-70 |
| Trailokyavijayanāmadhāraṇī | | " | 419-III-151 |
| | | RAK | 3/589 |
| दशक्रोधनामधारणी | | " | 3/589 |
| Daśakrodhanāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| | | " | Reel No. E. 1541/7 |
| | | ASHA | D. 580 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (242a) | | |
| Paper | N | ($140b^{1-4}$) | | |
| " | " | (22b-29) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 215) |
| " | " | ($308a^{6}$-$b^{3}$) | | |
| " | " | ($203a^{5}$-$b^{5}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 70) |
| NP | Dev. | (95a) | | |
| " | N | (183b-184b) | | |
| " | " | (65a) | | |
| " | Dev. | (251b) | | |
| " | N | (111a-111b) | | |
| Paper | " | ($169b^{5-7}$) | | |
| " | " | ($352a^{1-5}$) | | |
| " | " | ($292a^{5}$-$b^{4}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 151) |
| NP | Dev. | (130b) | | |
| " | " | (109a-b) | | |
| " | N | (147a-147b) | | |
| " | " | 8 | | |
| " | " | 3 | Incomp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | SMTUL | 201-52 |
| | | " | 418-15. |
| | | " | 419-III-107 |
| | | " | 420-XI-7 |
| | | " | 419-III-95 |
| दशक्रोधमहाभैरवनामधारणी Daśakrodhamahābhairavanāma-dhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| ( आर्य )द्वादशसूर्यनामधारणी (Ārya)Dvādaśasūryanāma-dhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 360/14 |
| द्वादशाक्षरनामधारणी Dvādaśākṣaranāmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| द्वादशाक्षरमूलनामधारणी Dvādaśākṣaramūlanāmadhāraṇī | | SMTUL | 418-84 |
| दानपारमितानामधारणी Dānapāramitānāmadhāraṇī | | RAK | Reel No. E. 273/15 |
| द्विभुजमहासंवरनामधारणी Dvibhujamahāsaṁvaranāma-dhāraṇī | | " | 3/589 |
| दुर्गतिपरिशोधननामधारणी Durgatipariśodhananāmadhāraṇī | | " | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 887/5 |
| | | ASHA | D. 293 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($165b^3$-$166a^1$) | | |
| " | " | ($114b^5$-$115a^2$) | | |
| " | " | ($253a^5$-$b^3$) | | |
| " | " | ($12a^6$-$b^1$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 106) |
| " | " | ($250a^{4-6}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 92) |
| NP | Dev. | (107b) | Comp. | |
| " | " | (217b-220a) | " | |
| " | N | 21 | " | |
| " | Dev. | (249b) | | |
| Paper | N | ($161a^{4-7}$) | | |
| NP | " | (142b) | | |
| " | Dev. | (257a-b) | | |
| Paper | " | (60a) | | |
| " | N | 10 | | |
| " | " | 30 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | SMTUL | 196-16 |
| | | " | 200-20 |
| | | " | 416-XXXII |
| | | " | 419-III-10 |
| दुर्गोत्तारिणीसाधनधारणी<br>Durgottāriṇīsādhanadhāraṇī | | " | 420-II-8 |
| द्वेषवज्रीहृदयधारणी<br>Dveṣavajrīhṛdayadhāraṇī | | " | 418-98 |
| धर्मचक्रप्रवर्तननामधारणी<br>Dharmacakrapravartananāma-dhāraṇī | | " | 420 -X-13 |
| | | RAK | 3/589 |
| धर्मनाथाक्षोभ्यनामधारणी<br>Dharmanāthākṣobhyanāma-dhāraṇī | | SMTUL | 190-11 |
| धूमाङ्गारीनामधारणी<br>Dhūmāṅgārīnāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| ध्यानपारमितानामधारणी<br>Dhyānapāramitānāmadhāraṇī | | " | Reel No. E. 273/15 |
| ध्वजाग्रकेयूरीनामधारणी<br>Dhvajāgrakeyūrīnāmadhāraṇī | | " | 3/589<br>Reel No. E. 1714/14 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| Paper | N | ($52a^{5}$-$b^{2}$) | | |
| " | " | ($130a^{4-5}$ | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 38) |
| " | " | ($75b^{1-2}$) | | |
| " | " | ($58b^{1-3}$) | | |
| " | " | ($2b^{1}$-$3a^{4}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 199) |
| " | " | ($169b^{7}$-$170a^{1}$) | | |
| " | " | ($37b^{5}$-$38b^{1}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 204) |
| NP | Dev. | (223b-224a) | | |
| Paper | N | ($5b^{4}$-$6a^{3}$) | | |
| NP | Dev. | (254b) | | |
| " | N | (144a) | | |
| " | " | (125a-b) | | |
| " | " | 3 | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | RAK | Reel No. A. 924/3 |
| | | ” | Reel No. E. 273/15 |
| | | ASHA | RN. 366 |
| | | ” | RN. 533 |
| | | ” | RN. 578 |
| | | ” | RN. 1.528 |
| | | RASGBI | 78 |
| नवनागहृदयधारणी Navanāgahṛdayadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| नागधारणी Nāgadhāraṇī | | ” | Reel No. E. 1295/2 |
| नागपूजा-अर्घमन्त्रधारणी Nāgapūjā-Arghamantradhāraṇī | | ” | Reel No. E. 273/15 |
| नामसङ्गीतिधारणी Nāmasaṁgītidhāraṇī | | SMTUL | 202-32 |
| | | ” | 419-III-13 |
| | | RAK | 3/589 |
| नामसङ्गीतिहृदयतन्त्रधारणी Nāmasaṁgītihṛdayatantradhāraṇī | | ” | Reel No. E. 273/15 |
| निशाभैरवधारणी Niśābhairavadhāraṇī | | ” | 3/589 |
| | | SMTUL | 420-X-12 |
| निश्चरधारणी Niścaradhāraṇī | | ” | 196-10 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 5 | | |
| ” | ” | (150b-152a) | | |
| ” | ” | (1-13b) | Comp. | |
| ” | ” | 4 | ” | |
| ” | ” | 3 | ” | |
| ” | ” | 4 | ” | |
| Paper | ” | 3 | | |
| NP | Dev. | (356a) | | |
| ” | N | 27 | | |
| ” | ” | (165a) | | |
| Paper | N | ($322b^{2-6}$) | | |
| ” | ” | ($65b^4$-$66a^3$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 93) |
| NP | Dev. | (107b-108a) | | |
| ” | N | (182a) | | |
| ” | Dev. | (210a) | | |
| Paper | N | ($37b^{3-5}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 185) |
| ” | ” | ($26b^5$-$28a^3$) | | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| नीलकण्ठनामधारणी<br>Nīlakaṇṭhanāmadhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| नीलसरस्वतीधारणी | | " | 3/589 |
| Nīlasarasvatīdhāraṇī | | SMTUL | 420-X-15 |
| नैरात्मादेवीहृदयमन्त्रधारणी<br>Nairātmādevīhṛdayamantra-<br>dhāraṇī | | MCBMBLJ | CH. 180-B |
| नैरात्मागुह्येश्वरीदेवीमन्त्रधारणी<br>Nairātmāguhyeśvarīdevī-<br>mantradhāraṇī | | RAK | 3/589 |
| नैरात्मागुह्येश्वरीमन्त्रनामधारणी | | " | Reel No. E. 1711/17 |
| Nairātmāguhyeśvarīmantra- | | ASHA | RN. 90 |
| nāmadhāraṇī | | " | D. 515 |
| | | " | D. 498 |
| | | CAMBRIDGE | C. 1164-3 |
| | | MCBMBLJ | CH. 360 |
| | | " | DH. 146 |
| नैरात्मायोगिनीसर्वाध्यात्मकध्यान-<br>मन्त्रधारणी<br>Nairātmāyoginīsarvādhyātma-<br>kadhyānamantradhāraṇī | | SMTUL | 418-163 |
| नैरात्मासाधनधारणी | | " | 202-52RAK |
| Nairātmāsādhanadhāraṇī | | " | 419-III-131 |
| | | RAK | Reel No. E. 1496/8 |
| | | " | 3/589 |
| | | " | Reel No. E. 273/15 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | (54a-b) | | |
| " | " | (217b) | | |
| Paper | N | ($38b^{4-5}$) | | D-2, P. 244 (Appendix, A. 195) |
| NP | " | (1b-15b) | | |
| " | Dev. | (280a-b) | | |
| " | N | 6 | | |
| " | " | 1-6 | | |
| " | " | 7 | | |
| " | " | 6 | | |
| Paper | " | 3 | | |
| NP | " | 5 | | |
| " | " | 7 | | |
| Paper | " | ($270a^7$-$271a^3$) | | |
| " | " | ($337b^3$-6) | | |
| " | " | ($273b^3$-$274a^1$) | | |
| NP | " | 1 | | |
| " | Dev. | (120a) | | |
| " | " | (116b) | | |

# हेवज्रप्रकाश में सम्पन्नक्रम का विवेचन

-ठाकुरसेन नेगी-

[प्रस्तुत अंक में श्रीयुत राहुलगुप्तपाद विरचित हेवज्रप्रकाश में उल्लिखित सम्पन्नक्रम का संक्षिप्त वर्णन भोटानुवाद के आधार पर दिया जा रहा है । जिस में उन्होंने मूलतन्त्र (हेवज्र) का अनुसरण करते हुए उत्पन्न एवं सम्पन्न क्रम साधनोपायिका का मिश्रण कर 'प्रकाशनाम श्रीहेवज्रसाधन' की रचना की है । किन्तु इन दो क्रमों में प्रथम उत्पन्नक्रम तक का अंश ही संस्कृत में उपलब्ध होता है, जिसमें हेवज्रसाधन की प्रक्रिया को 32 भागों में बाँटा है, जिसे साधनसूत्र नाम दिया गया है । भोटानुवाद (तन्ग्युर) में उक्त दोनों क्रमों का अनुवाद उपलब्ध होता है । इसमें द्वितीय क्रम की प्रक्रिया को वज्रजप, स्वाधिष्ठान, विशुद्धि एवं उत्थानक्रम नाम दिया है । तथा प्रत्येक क्रम में योगी को क्या-क्या साधना करनी चाहिये— इन सब विषयों का सुन्दर निरूपण मिलता है ।]

**सम्पन्नक्रम—** धर्म शब्द के द्वारा द्विविध अर्थ प्रदर्शित होते हैं । जिसे "यथोपदिष्ट जान लेना चाहिये-जो ऐसा कहा गया है इसका अर्थ है-उपदेश भी यह है"-उत्पन्नक्रम योग के द्वारा चित्त को दृढ़ करने के लिये वज्र के छिद्र में मोटे सरसों (सर्षप) के बराबर के आकार का चिन्तन कर मण्डलेश्वर का ध्यान करना चाहिये । इसी क्रम से सम्पन्नक्रम भावना करने वाले को चन्द्र-सूर्य प्राप्ति और बीजादि का आश्रय लिये बिना क्षणभर में इष्टदेव को पूर्ण आकार में सम्पन्न करके धर्म के ऊपर नासाग्र में सरसों का चिन्तन करना चाहिये । सरसों प्राणप्रयत्न का विकल्प है । वह भी अहोरात्र गति क्रम से 21,600 हो जाता है । भावना के उसी अन्तिम क्रम से प्राणप्रत्यय निरोध हेतु ग्राह्यादि आकार के द्वारा, उसका अशीति स्वभाव सहित प्रसज्य प्रतिषेध में प्रवेश के द्वारा निरोध होता है । तत्पश्चात् पुन: प्रपञ्च एवं संग्रह द्वारा कायवज्रधर उत्पन्न होते हैं । यह प्रसज्य- प्रतिषेध और पर्युदास-प्रतिषेधात्मक है । इसके द्वारा भी अष्टभूमीश्वर की सिद्धि होती है । उसे जालन्धरपाद इस प्रकार कहते हैं— "तत्पश्चात् नाभि से ऊर्ध्वगमन का चिन्तन करना चाहिये । यथेच्छ अनालम्बन के द्वारा नासिका से श्वास का चिन्तन करना चाहिये । उसी प्रकार बाहर छोड़ते समय नीचे में अनुपलम्भ पर्यन्त होता है । यथेच्छ शब्दबोध है । इस प्रकार का उपदेश अत्यन्त गोपनीय है । यह वज्रजप है"[1] । इसके द्वारा यह कथित है—उत्पन्न एवं सम्पन्नक्रमों के द्वारा काय-वाक्-चित्त के संवृति ज्ञान होने के कारण शून्यता एवं करुणा

---

1. तदनु नाभेरूर्ध्वं गच्छन्तीति चिन्तयेत् । यथेच्छयानुपलम्भपर्यन्तमुच्छ्वासः । नासिकायाश्चिन्तयेन्नि:श्वासं तथैवाधरे अनुपलम्भं यथेच्छया शब्दबोधः । परमगोपितं आम्नायञ्च तथा । इतिवज्रजापः ।।
(हे०सा०व०प्र०टि०)

का अद्वैत बोधिचित्त में प्रवेश होता है । उसके द्वारा स्वयं के अधिष्ठित होने का भी ज्ञान कर लेना चाहिये ।

हेवज्र में भी कहा गया है-"वज्रगर्भ ने कहा—किस उपाय के द्वारा बोधिचित्त का उत्पाद होता है ? भगवान् ने कहा—मण्डलचक्र आदि उपाय और स्वाधिष्ठानक्रम से भी..."[1] । यह वज्रजपक्रम है ।

**स्वाधिष्ठानक्रम**— यहाँ मण्डलचक्र आदि उपाय के ज्ञान से संवृतिरूपी काय-वाक्-चित्त तो स्वशब्द के द्वारा अभिहित होता है । उनका अधिष्ठान परस्पर अलग-अलग आकार के बिना उत्पन्न अद्वैतकाय आदि-द्वात्रिंशल्लक्षण एवं अशीतिव्यञ्जन अलंकृत काय, अनुपलम्भरूपी सुखागार विरमानन्द लक्षण, मायोपमज्ञान सहजानन्दज्ञान विशुद्धि है उसे स्वाधिष्ठानज्ञान कहा गया है जो साम्भोगिक है । किस प्रकार उसके काय आदि अद्वैत होते हैं ? हेवज्र(तन्त्र) के चतुर्थ पटल में कहा गया है—"काय को छोड़कर अन्यत्र चित्त ललित नहीं होता । चित्त के बिना भी अन्यत्र काय की स्थिति देखी नहीं गयी"[2] । श्रीगुह्यसमाज में भी कहा है—"काय-आकार के द्वारा चित्त का एवं चित्ताकार के द्वारा काय का और चित्त का वाक्प्रत्याहार से आप चित्त में उत्पाद करें"[3] । आर्यदेवपाद भी मार्गहृदय में कहते हैं—"जो स्वात्मत्व से परिवर्तित होता है, वह यहाँ स्वाधिष्ठान है । अद्वयता से नियत मुक्ति (यहाँ) स्व शब्द द्वारा अभिहित है ।" जालन्धरपाद ने भी कुल पटल से निर्गत सम्भोगकाय-ऐसा कहा है । "देह में समस्त विकल्पों से रहित, महाज्ञान अवस्थित है । समस्त पदार्थों में व्याप्त देह में स्थित होने पर भी वह देहज नहीं है"[4] ।

आठवें पटल में भगवान् कहते हैं—"यह स्वसंवेद्य ज्ञान है जो वाक्-पथ से अतीत होने पर भी गोचर (चर्या) का विषय है । यह अधिष्ठानक्रम होने से सर्वज्ञ ज्ञान तन्मय है"[5] । स्वाधिष्ठान को ही भगवान् ने नाना देशनाओं के आश्रय से भिन्न-भिन्न नामों से कहा है । दसवें पटल में कहा गया है—"वही विज्ञान रूप और पुराण पुरुष ईश्वर है ।

---

1. वज्रगर्भ आह- केनोपायेनोत्पादनीयं बोधिचित्तम् ।
   भगवानाह-मण्डलचक्राद्युपायेन स्वाधिष्ठानक्रमेण च । (हे०त० 2.4.29)
2. कायं विहाय चित्तस्य नान्यत्र ललितं भवेत् ।
   तस्माद् वैरोचनश्चित्तं कायं चित्तेन मुद्रयेत् ।। (हे०त० 2.4.80)
3. उत्पादयन्तु भवन्तः चित्तं कायाकारेण कायं चित्ताकारेण चित्तं वाक्प्रव्याहारेणेति । (गु०स०द्वि०प०, पृ० 8)
4. देहस्थं च महाज्ञानं सर्वसंकल्पवर्जितम् ।
   व्यापकः सर्ववस्तूनां देहस्थोऽपि न देहजः ।। (हे०त० 1.1.12)
5. स्वसंवेद्यमिदं ज्ञानं वाक्पथातीतगोचरम् ।
   अधिष्ठानक्रमो ह्येषः सर्वज्ञज्ञानतन्मयः ।। (हे०त० 1.8.51)

आत्मा, जीव, सत्त्व, काल, पुद्गल स्वरूप तथा सभी पदार्थों का यह स्वभाव मायारूप (में) सम्यक्तया स्थित है"[1] । आर्यलंकावतार में भी कहा है—"पुद्गल, संतति और स्कन्ध, प्रत्यय, अणु एवं इसी प्रकार प्रधान, ईश्वर, कर्ता (सभी को) मैं चित्तमात्र ही कहता हूँ"[2] । इस में फिर कहा है—"देह(काय) में महाज्ञान स्थित है" । इस प्रसङ्ग में 'देह' निर्मित है । ज्ञान उसमें स्थित है । अतः स्वाधिष्ठान का लक्षण ज्ञान देह(काय) में अवस्थित होता है । समस्त आलम्बनों का अवगम होने के कारण उसका यह सत्याकार है । उसका परिज्ञान नहीं होने से स्कन्धोत्पत्ति का ग्रहण होता है । क्योंकि पूर्व के वासना-स्कन्धों के निरोध से सहजानन्द के कारण वासना ग्रहण कर अन्तराभव के प्रतिपक्ष विरमानन्द लक्षण वाले ज्ञान की उत्पत्ति होती है । उसके बाद प्रज्ञा एवं उपाय रूपी पद्म तथा वज्र (बोल-कक्कोल) का संयोग कर काम संभोग से उत्पत्ति होती है । यह ग्राहक हीन स्वभाव वाला परमानन्द है । तत्पश्चात् ग्राह्य से शून्य सुख है, फिर वायु उत्पन्न होता है । उसके बाद अग्नि, तत्पश्चात् पृथिवी, फिर पुनः पाँच स्कन्ध, इन्द्रिय एवं विषय क्रमशः उत्पन्न होते हैं । इसे हेवज्रतन्त्र में इस प्रकार कहा गया है— "वज्रगर्भ इस प्रकार अध्येषणा करते हुए कहते हैं—हे भगवन् ! उस देह(काय) में महाज्ञान स्वभावतः किस तरह भूतात्मक होता है ? भगवान् ने कहा- बोल एवं कक्कोल योग से स्पृष्ट होकर शुद्ध हो भगवान् द्वारा आदि से निःस्वभाव वज्रडाकिनियों को सुख देने की वजह से ऐसा कहा गया है— "निस्तरङ्ग (भृकुटी रहित) स्वभावात्मक सभी देहों (कायों) में अवस्थित रहता है" । हे भगवन् ! किस कारण से महाभूत भौतिक स्कन्ध है ? भगवान् ने कहा—"बोल एवं कक्कोल योग के स्पर्श से काठिन्य धर्म के द्वारा पृथिवी उत्पन्न होती है । बोधिचित्त के द्रवाकार से अब्धातु उत्पन्न होता है । घर्षण से तेज (ऊष्मा) पैदा होता है, गमन से वायु प्रसिद्ध होती है । सुख से आकाश धातु भी (होता) है, जो इन पाँचों के द्वारा परिवेष्टित है"[3] । भगवान् के द्वारा इस प्रकार स्पष्ट कथित है कि—"पंचभूत (के) स्वभाव से कुन्दुरु

---

1. सर्वं विज्ञानरूपं च पुरुषः पुराण ईश्वरः ।
   आत्मा जीवं च सत्त्वं च कालः पुद्गल एव च ।
   सर्वभावस्वभावोऽसौ मायारूपी च संस्थितः ।। (हे०त० 1.10.12)
2. पुद्गलः संततिः स्कन्धा प्रत्यया अणवस्तथा ।
   प्रधानमीश्वरः कर्ता चित्तमात्रं विकल्प्यते ।। (लंकावतारसूत्र 2.137, 10.133)
3. इत्याह-वज्रगर्भाख्यः कस्माद् भूतात्मकं भवेत् ।
   देहं स्वभावतः शुद्धमादावेवास्वभावकम् ।।
   तत्राह भगवान् वज्री डाकिनीनां सुखं ददः ।
   निस्तरङ्गः स्वरूपात्मा सर्वदेहे व्यवस्थितः ।।
   वज्रगर्भ आह-हे भगवन्, कस्मान्महाभौतिकः स्कन्धः ।

पाँच हो जाता है । एक ही महा-आनन्द भेदतः पाँच हो जाता है । बोल-कक्कोल के योग याने स्पर्श से काठिन्य वासना के कारण काठिन्य के मोह धर्म होने के कारण । मोह वैरोचन है । क्योंकि बोधिचित्त द्रव है और द्रव अब्धातु माना जाता है । अप् अक्षोभ्य रूप होने से द्वेष अक्षोभ्य नायक है । दो के घर्षण के द्वारा सदा तेज (ऊर्जा) उत्पन्न होता है । राग अमितवज्र है । राग तेज से उत्पन्न होता है । कक्कोल में जो चित्त है, वह समीरण रूप वाला है । ईर्ष्या अमोघसिद्धि है । अमोघ वायु से उत्पन्न होता है । सुख राग होता है । रक्ति आकाश-लक्षण है । आकाश पिशुन-वज्र है । पिशुन आकाश से पैदा होता है । इस प्रकार एक ही महाचित्त पञ्चरूपों के द्वारा संस्थित है। इन्हीं पञ्चकुलों से वहाँ अनेक सहस्र पैदा होते हैं । अतः ये एक स्वभाव हैं । महासुख परमलाभकारी है । रागादि पाँच चित्त भेदतः पाँच हो जाते हैं"[1] ।

तत्पश्चात् पुनः धातु, स्कन्ध एवं विषय आदि सस्वभाव नहीं हैं । वे आदि से स्वभावतया अनुत्पन्न हैं—ऐसा जानें । हेवज्र में भी कहा गया है—"स्वभाव आदि से अनुत्पन्न है । मृषा नहीं, सत्य नहीं । इसी प्रकार सभी धर्म जलचन्द्रमा के समान

---

भगवानाह—

बोलकक्कोलयोगेन कुन्दुरुं कुरुते व्रती ।
स्पर्शात् काठिन्यधर्मेण पृथिवी तत्र जायते ।।
बोधिचित्तद्रवाकारादब्धातोश्चैव संभवः ।
घर्षणाज्जायते तेजो गमनाद् वायुः प्रकीर्तितः ।
सौख्यमाकाशधातुश्च पञ्चभिः परिवेष्टितः । (हे०त० 1.10.35-40)

1. कुन्दुरेषु भवेत् पञ्च पञ्चभूतस्वरूपतः ।
एक एव महानन्दः पञ्चतां याति भेदनैः ।।
बोलकक्कोलयोगेन स्पर्शात् काठिन्यवासना ।
कठिनस्य मोहधर्मत्वान्मोहो वैरोचनो मतः ।।
बोधिचित्तं द्रवं यस्माद् द्रवमब्धातुकं मतम् ।
अपामक्षोभ्यरूपत्वाद् द्वेषो ह्यक्षोभ्यनायकः ।।
द्वयोर्घर्षणसंयोगात् तेजो हि जायते सदा ।
रागोऽमितवज्रः स्याद्रागस्तेजसि संभवेत् ।।
कक्कोलेषु च यच्चित्तं तत्समीरणरूपकम् ।
ईर्ष्या ह्यमोघसिद्धिः स्यादमोघो वायुसंभवः ।।
सुखं रागं भवेद् रक्तं रक्तिराकाशलक्षणम् ।
आकाशः पिशुनवज्रः पिशुनमाकाशमंभवम् ।।
एकमेव महच्चित्तं पञ्चरूपेण संस्थितम् ।
पञ्चकुलेषु संभवास्तत्रानेकसहस्रशः ।।
तस्मादेकस्वभावोऽसौ महासुखं शाश्वतपरम् ।
पञ्चतां याति भेदेन रागादिपञ्चचेतसा ।। (हे०त० 2.2.52-59)

हैं—योगिनी ऐसा जानें"[1] । जैसे काण्ड, मथनी एवं पुरुष के हस्त व्यायाम से अकस्मात् अग्नि उत्पन्न होती है । वह अग्नि काण्ड में स्थित नहीं होती, मथनी में भी स्थित नहीं होती, पुरुष के हस्त व्यायाम में भी (स्थित) नहीं होती । पर्यवेक्षण करने पर एक में भी सर्वथा नहीं होने से वह अग्नि सत्य भी नहीं है तथा मृषा भी नहीं है । इस प्रकार योगिनियों द्वारा सभी धर्मों का मनस्करण करना चाहिये"[2] । यह मनस्करण विशुद्धिकाल में करना चाहिये क्योंकि अभिषेक पटल में ऐसा कहा गया है—"बाद में तत्त्व का आख्यान किया जायेगा (जो) विशुद्धज्ञान रूप है"[3] । पुनः इसी पटल में कहा गया है—"प्रथमानन्द जगत् रूप है, उसी तरह परमानन्द जगत् है, विरमानन्द भी जगत् है, तीनों में सहजता नहीं है"[4] । इसकी उपदेश द्वारा व्याख्या करना तो लक्षणरहित होने के कारण मृषा है, क्योंकि जगत् ज्ञानोत्पाद है । प्रथम को विशेष का ग्रहण करके कहा गया है । परमानन्द ज्ञान का अर्थ ग्राह्य एवं ग्राहक पदार्थ के उपलम्भ का ग्रहण करने से है । विरमानन्द भी इस के द्वारा कहा गया है, क्योंकि (यह) चित्त, चैतसिक और अज्ञान का प्रतिपक्ष है । यह बोधिचित्त योगी का स्वसंवेद्य ज्ञान है । वह तो ज्ञानयुक्त योगी में ही होता है, तब पृथग्जन (उसे) कैसे जानेंगे ? कहाँ (जानेंगे) ? क्या अवगम भी होता है ? इस प्रश्न पर कहा जा रहा है—गुरु की उपासना से समाहित साधक को आनन्दाकार का प्रत्यक्ष कर रूप आदि विषयों में भी (ऐसा ही) जान लेना चाहिये । यह हेवज्र में भगवान् द्वारा इस प्रकार कहा है—"एकार दिव्याकार है और मध्य में वंकार से जो अलंकृत है, वह सभी सुखों का आलय (एवं) बुद्धरत्नकरण्डक है । क्षणभेद से भेद करने पर उसमें आनन्द उत्पन्न होता है । क्षणज्ञान में सुखज्ञान एवंकार में प्रतिष्ठित होता है । विचित्र, विपाक, विमर्द एवं विलक्षण (इन) चार क्षणों के समागम (आश्रय) से योगी वैसा जानता है । विचित्र-विविध जो आलिङ्गन, चुम्बन आदि कहे गये हैं, इनसे विपरीत सुखज्ञान का भुञ्जन (भोग) विपाक है"[5] । मेरे द्वारा सुख का भोग किया गया है, यह विमर्द आलोचन

---

1. स्वभावमाद्यनुत्पन्नं न सत्यं न मृषा तथा ।
   उदकचन्द्रोपमं सर्वं योगिन्यो जानतेच्छया ।। (हे०त० 2.3.36)
2. तद्यथा काण्डं च मथनीयं च पुरुषहस्तव्यायामं च प्रतीत्याकस्मादग्निरुपजायते । असावग्निर्न काण्डे तिष्ठति, न मथनीये, न पुरुषहस्तव्यायामे । सर्वाकारतः परिगवेष्यमाणः, एकस्मिन्नपि नास्ति । स चाग्निर्न सत्यं न मृषा । एवं सर्वधर्मान् योगिन्यो मनसि कुरुत । (हे०त० 2.3.37)
3. पश्चात्तत्त्वं समाख्यातं विशुद्धं ज्ञानरूपिणम् । (हे०त० 1.10.32)
4. प्रथमानन्दं जगद्रूपं परमानन्दं जगत् तथा ।
   विरमानन्दं जगच्चैव न विद्यते सहजं त्रिषु ।। (हे०त० 1.10.15)
5. एकाराकृति यद्दिव्यं मध्ये वंकारभूषितम् ।
   आलयः सर्वसौख्यानां बुद्धरत्नकरण्डकम् ।।
   आनन्दास्तत्र जायन्ते क्षणभेदेन भेदिताः ।
   क्षणज्ञानात् सुखज्ञानमेवंकारे प्रतिष्ठितम् ।।

कहा गया है । विलक्षण (उक्त) तीनों से अन्य राग एवं अराग से विवर्जित है । विचित्र में प्रथमानन्द है, विपाक में परमानन्द है, विमर्द में विरमानन्द तथा सहजानन्द विलक्षण में है । आचार्य, गुह्य, प्रज्ञा एवं चतुर्थ भी इसी प्रकार हैं । चार सेक (अभिषेकों)की संख्या से आनन्द आदि क्रमशः जान लेने चाहिये । शुद्ध हास्य आचार्य (अभिषेक) है। दर्शन (देखना) गुह्य (अभिषेक) वैसा (ही) है । हस्तग्रहण प्रज्ञा (अभिषेक) है । द्वय-समापत्ति चतुर्थ (अभिषेक) है । सत्त्वों की सिद्धि हेतु सेक (अभिषेक) चतुर्विध कहे गये हैं । सिञ्चन एवं स्नान के कारण यह अभिषेक कहा गया है''[1] ।

अब आनन्द आदि का लक्षण कहा जा रहा है—''प्रथम आनन्द स्पर्श की आकांक्षा से, द्वितीय सुख की वाञ्छा से और तृतीय राग नाश से होता है, चतुर्थ भावनीय है''[2] । यह तो—''आनन्द से किञ्चित् सुख होता है, परमानन्द उससे अधिक है, विरमानन्द से विराग होता है, शेष के द्वारा सहजानन्द होता है''[3] । आर्यदेवपाद का कहना है—''सुख (आनन्द) का जैसे-जैसे उपभोग किया जाता है, वैसे-वैसे चित्त परमानन्द की आकांक्षा करता है । विरमानन्द आनन्द मात्र है ।'' इसके द्वारा यह कहा गया है—अज्ञान के प्रतिपक्ष लक्षण विरमानन्द रूपी आनन्द में जो उपलम्भ सुख है, उसके द्वारा किञ्चिद् छायानुग्रहण करने वाले उस उपमा सुख के द्वारा द्वात्रिंशल्लक्षण धारण कर अशीति अनुव्यञ्जनालंकृत का जैसे आदर्श के भीतर चित्राकार उपलब्ध होता है, उसी प्रकार साक्षात्कारी संभोगज्ञान को वज्रगुरु के मुख से जान लेना चाहिये । तत्पश्चात् भगवान् ने

---

विचित्रं च विपाकं च विमर्दो विलक्षणं तथा ।
चतुः क्षणसमागम्यमेवं जानन्ति योगिनः ।।
विचित्रं विविधं ख्यातमालिङ्गचुम्बनादिकम् ।
विपाकं तद्विपर्यासं सुखज्ञानस्य भुञ्जनम् ।। (हे०त० 2.3.4-7)

1. विमर्दमालोचनं प्रोक्तं सुखं भुक्तं मयेति च ।
विलक्षणं त्रिभ्योऽन्यत्र रागारागविवर्जितम् ।।
विचित्रे प्रथमानन्दः परमानन्दो विपाकके ।
विरमानन्दो विमर्दे च सहजानन्दो विलक्षणे ।।
आचार्य गुह्यप्रज्ञा च चतुर्थं तत्पुनस्तथा ।
आनन्दाः क्रमशो ज्ञेयाश्चतुः सेचनसङ्ख्यया ।।
हसितशुद्ध्या त्वाचार्य ईक्षणे गुह्यकस्तथा ।
प्रज्ञा हि पाण्यावाप्तौ च तत् पुनर्द्वन्द्वतन्त्रके ।।
सेकं चतुर्विधं ख्यातं सत्त्वानां सिद्धिहेतवे ।
सिच्यते स्नाप्यतेऽनेनेति सेकस्तेनाभिधीयते ।। (हे०त० 2.3.8-12)

2. प्रथमं स्पर्शाकांक्षया द्वितीयं सुखवाञ्छया ।
तृतीयं रागनाशत्वाच्चतुर्थं तेन भाव्यते ।। (हे०त० 1.8.33)

3. आनन्देन सुखं किञ्चित् परमानन्दं ततोऽधिकम् ।
विरमेन विरागः स्यात् सहजानन्दं शेषतः ।। (हे०त० 1.8.32)

